जी न्यायतीर्थ, श्री प पन्नालालजी साहित्याचार्य और श्री प वशीधरजी व्याकरणाचार्य चुने गये। पिताजी को ओरसे श्री प जगन्मोहनलालजी शास्त्री तथा श्री प नेमीचन्द्रजी पाटनी प्रतिनिधि बने।

अगले दिन पिताजीकी ओरसे श्री प जगन्मोहनलालजीने उत्तर पढे और दूसरे पक्षसे जो प्रश्न मिले उन्हे उत्तरके लिए स्वीकार कर लिया। इसके अगले दिन दूसरे पक्षके विद्वानोकी ओरसे यह कहा गया कि "पहले दिन जो छह प्रश्न उपस्थित किये गये थे वे किसी पक्षकी ओरसे न होकर साधारण थे। उसपर प फूलचन्द्रजीके पक्षने जो लिखा है वह पूर्वपक्ष कहलाया और इस पक्षकी ओरसे जो उत्तर लिखा गया है, यह उत्तर पक्ष कहलाया।" इस पर पिताजीने दूसरे पक्षसे यह कहा कि, "उन प्रश्नोको देखा जाये कि वे साधारण हैं या किसी पक्षकी तरफसे आये हे।' तब मध्यस्थने उस दिनके कागजको देखा। उसपर दूसरे पक्षके प्रमुख विद्वान् श्री प मक्खनलालजीके हस्ताक्षर थे। इसलिए दूसरे पक्षके विद्वानोको अपना प्रस्ताव वापिस लेना पडा और 'उत्तर' के स्थान पर 'प्रतिशका' यह शब्द लिखना पडा। तत्पश्चात् यह क्रम दो दौर तक चलता रहा।

चर्चाके सातवे या आठवे दिन एक सुन्दर घटना घटी – स्व प माणिकचन्द्रजी न्यायाचार्य और स्व प वशीधरजी न्यायालकार चर्चाके स्थलपर पहुँच गये। अन्य कोई विद्वान् नहीं पहुँचे थे उसी समय पिताजी वहाँ पहुँचे। पहुँचकर उन दोनो विद्वानोको प्रणाम किया। पिताजीको देखकर स्व प माणिकचन्द्रजीबोले– 'प जी, आपने अपने निबन्धो द्वारा अपूर्व प्रमेय उपस्थित किया है।" यह सुनकर पिताजी बोले "गुरूजी आपने हमे जैसा पढाया है वैसा हमने लिख दिया है।" इसपर न्यायाचार्यजीने कहा "पडितजी आज भी आप हमे उसी रूपमे मानते हो तो यह मानकर चलना कि यह प फूलचन्द्र नहीं बल्कि प माणिकचन्द्र लिख रहा है।" जबकि प माणिकचन्द्रजी न्यायाचार्य दूसरे पक्षके प्रतिनिधि थे, फिर भी पिताजी द्वारा लिखे गये निबन्धोको सुनकर अपना आन्तरिक अभिप्राय व्यक्त किया।

तीसरा दौर अपनी–अपनी जगहसे डाक द्वारा भेजनेका निश्चय किया गया। इसके बाद पिताजीकी ऑखो मे मोतियाबिन्द हो गया। इस कारण लिखना–पढना बन्द हो गया और जीवन निर्वाहकी समस्या पुन उपस्थित हो गयी। सौभाग्यसे स्व श्री भाई वशीधरजी शास्त्री, एम ए, से भेट हो गई। वे उदार प्रकृति के विद्वान् थे अत उनके परामर्शसे भाद्रपदमे पिताजीको कलकत्ता बुलाया जाने लगा और इस प्रकार यह समस्या अशत हल हो गयी।

इन्हीं दिनो पिताजी स्व साहू शान्तिप्रसादजी के सम्पर्कमे आये और उनकी इच्छाको ख्यालमे रखकर पिताजीने "वर्ण, जाति और धर्म' पुस्तक लिखी जो भारतीय ज्ञानपीठ से प्रकाशित हुई।

एक बार पिताजी स्वर्गीय साहूजी से मिलने गये। उस समय साहूजीने यह इच्छा व्यक्त की कि आप कलकत्तामे रहने लगो और आपकी सारी व्यवस्था हो जायेगी।' पिताजीने उत्तर दिया कि "शामके वक्त पक्षी अपने हिसाबसे बसेरा करता है और सुबह उड जाता है।" यह सुनकर साहूजी चुप हो गये।

फिर भी उन्होने अपने इस प्रस्तावको नहीं छोडा। इस बारेमे उनका एक पत्र भी पिताजीके पास आया। उस पत्रको पढकर पिताजी असमजसमे पड गये। यह बात किसी तरह लाला जगतप्रसादजीको मालूम हो गयी। वे स्वय तो नहीं आये पर एक व्यक्तिसे कहला भेजा कि "हमतो साहूजीकी सर्विस मे है, इसलिए लिख नहीं सकते। परन्तु अभी तो आप जब सभामे उपस्थित होते हो, तो आप फटी टोपी और कुर्तेमे

अच्छे लगते हो। वहाँ जानेपर दो कौडीकी इज्जत रह जायेगी।" यह सन्देश मिलने पर पिताजीने कलकत्ता जानेका अपना विचार त्याग दिया।

दूसरी बार पुन स्व साहू सा से भेट होनेपर साहूजी बोले, "हम आफिस जा रहे हैं। उसी गाडीमे आप हमारे साथ चलना। उस समय पिताजीकी आँखोमें मोतियाबिन्द जोरो पर था। यह बात साहूजीको मालूम भी थी इसलिए गाडीमे साहूजी बोले, आपका काम कैसे चलता है। इसपर पिताजीने कहा--बहते हुए पानीके सामने पत्थर आ जानेपर वह रास्ता बना लेता है।" साहूजी यह सुनकर चुप रहे और पिताजीको जहॉ वे ठहरे थे वहॉ भेज दिया।

इन्हीं दिनोके आस–पास श्वेताम्बर समाजने साहित्य का इतिहास लिखनेका निर्णय लिया। यह देखकर दिगम्बरोमे भी यह सवाल उठ खडा हुआ। पर दिगम्बर तो पक्के दिगम्बर हैं। उनकी कोई विधिवत् योजना नहीं बनती और बन भी जाये तो समाजका सहयोग मिलता नहीं। अत श्री वर्णी ग्रन्थमालाकी बैठकके समय श्री प जगन्मोहनलालजीने यह प्रश्न उपस्थित किया कि 'दिगम्बर समाजमे जितनी भी साहित्यिक सस्थाये है वे इस ओर ध्यान देना नहीं चाहती। वर्णी ग्रन्थमालाका भी यही हाल है। इस बातको सुनकर सदस्योमे चिन्ता पैदा हो गयी। अन्तमे पिताजीने समितिकी ओरसे यह कह दिया कि इसकी व्यवस्था की जायेगी। फलस्वरूप मुद्रित सर्वार्थसिद्धिको भारतीय ज्ञानपीठको सौप दिया गया और उसपर श्री वर्णी ग्रन्थमालाका जितना व्यय हुआ था वह ज्ञानपीठसे प्राप्त करके इस कार्यको आगे बढाया गया। श्री प कैलाशचन्द्रजीने इस योजनाके अन्तर्गत "जैन साहित्यका इतिहास" पर तीन पुस्तके लिखीं और प्रकाशित की गई।

छत्तीसगढके दौरेके समय डोगरगढ वाले दानवीर सेठ भागचन्दजी से पिताजीका परिचय हो गया था। इस कारण पिताजीकी बडी पुत्री चि शान्तिकी डाक्टरी शिक्षामे सेठ सा का सहयोग मिलता रहा। इसलिए कई बार पिताजीको डोगरगढ जानेका अवसर भी मिला। इस दौरान पिताजी व सेठ सा मे स्नेह उत्तरोत्तर प्रगाढ होता गया।

मथुरा सघको जयधवलाके प्रकाशनमे अर्थकी आवश्यकता थी। तब पिताजी व प भैयालालजी भजनसागर की सलाह पर सेठ साहब ने मथुरा सघके कुण्डलपुरके अधिवेशनकी अध्यक्षता स्वीकार कर ली और वहॉ पर जयधवलाके प्रकाशन हेतु ग्यारह हजार रुपये दिये थे। पिताजीकी सलाहपर ही उन्होने श्री प्रकाशचन्दजीको गोद लिया था। इसके बाद किसी कारणवश उनका स्वर्गवास हो गया। फिर भी सेठानी श्रीमती नर्मदा बाईसे पिताजीका सम्पर्क बना रहा।

पिताजी की इच्छा थी कि श्री गणेश वर्णी ग्रन्थमालाका विकास किया जाये और उसमे शोधकी व्यवस्था की जाये। इसलिए उसका नाम बदलकर श्री गणेश वर्णी शोध सस्थान रखा जाये। इसके लिए श्री वर्णी ग्रन्थमालाकी बैठकमे यह प्रस्ताव पास किया गया और उसके अनुसार नियमावली बनायी गयी जो कुन्डलपुरमे हुई ग्रन्थमालाकी प्रबन्ध समितिकी बैठकमे स्वीकार की गयी और उसी प्रबन्ध समितिको श्री वर्णी शोध सस्थानकी प्रबन्ध समितिमे बदल दिया गया। किन्तु इस सस्थाका का कोई स्वतन्त्र भवन न होनेसे बहन सेठानी नर्मदा बाईके सामने पिताजीने ये प्रस्ताव रखा कि वे इसके लिए एक भवन बनवा दे। इस प्रस्तावको सेठानी सा ने सहर्ष स्वीकार कर लिया। फलस्वरूप सस्थाको अपना एक भवन मिल गया।

सोनगढ पञ्चकल्याणक प्रतिष्ठाके समय एक विद्वत् – सम्मेलन आमन्त्रित किया गया था। पिताजी उसके अध्यक्ष थे। पहले दिनकी कार्यवाही सम्पन्न करते समय विद्वानोके सामने तीर्थोंकी सुरक्षा कैसे हो यह सवाल मुख्य था। वक्ताओके व्याख्यानके बाद पिताजीने समाजका वर्तमान चित्र उपस्थित करते हुए कहा–

जो पहले पैदल यात्रा करते थे, अब वे पैदल न चलकर साईकिल या स्कूटरसे यात्रा करने लगे हैं, जो पहले साइकिल या स्कूटरसे आते–जाते थे वे अब मोटरकार से आने–जाने लगे हैं। जो पहले मिट्टीके कच्चे मकानमे रहते थे वे अब पक्के मकानमे रहने लगे हैं। जो पहले पक्के मकानमे रहते थे उनके लिए अब हवेली भी कम पडने लगी है। तो क्या जितना हम कमाते हे वह सब भोगके लिए ही होना है या धर्मके लिए भी उसमेसे कुछ भाग रहना है। इस पर श्रोता समाज स्वय ही विचार करे।

पिताजीका इतना कहना था कि समाजमे स्वेच्छासे तीर्थ रक्षाके लिए दान लिखाया जाने लगा। श्री पूर्ण चन्दजी गोदीका का तो इस मगल कार्यके लिए एक लाख रुपया अन्तरिक्ष पार्श्वनाथमे पचकल्याणक प्रतिष्ठाके समय ही जाहिर हो गया था। इसके अतिरिक्त साठ–सत्तर हजार और दानमे लिखाये गये। तीर्थ सुरक्षा कोषका यह श्री गणेश था। उसके बाद आ बाबूभाईकी अध्यक्षता और उनके निर्देशनमे उस कोषकी उत्तरोत्तर वृद्धि होती गई। कहते है कि इस कोषमे इस समय तक एक करोड रुपयोसे अधिक रुपया लिखाया जा चुका है, वसूली भी पर्याप्त हो गई है। अभी तक उससे तीर्थ–रक्षाके अनेक काम सम्पन्न किए जा चुके है।

सन् १९७९ मे प० जी के एकमात्र पुत्र डा० अशोक की व्याख्याता पद पर नियुक्ति हो जाने से वे रुडकी चले आये थे। १९८० मे मेरा और अशोकजी का विवाह सपन्न हुआ। उसके बाद से गर्मी की छुट्टियो मे हम दोनो बनारस चले जाते थे। कभी–कभी अन्य छुट्टियॉ भी वहीं व्यतीत करते थे। उस समय अम्मा–पिताजी रवीन्द्रपुरी स्थित एक किराये के मकान मे रहते थे। यह फ्लैट पचायती अखाडे का था, और सन्मति जैन निकेतन, नरिया की स्थिति खराब होने पर पिताजी यहॉ आकर बस गये थे। सन् १९७२ से ही पिताजी को एक विचित्र से चर्म रोग ने घेर लिया था। प्रारभ मे तो इसकी तीव्रता बहुत रही। शरीर की चमडी परत–दर–परत उखड कर गिरती रहती थी। बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय मे काफी बडा अस्पताल है। वहॉ के विशेषज्ञो से काफी दिनो तक इलाज करवाया गया, परन्तु स्थायी लाभ नहीं होता था। फिर इलाज के लिए बबई, इन्दौर, दिल्ली के डॉक्टरो को भी दिखाया गया। घर पर आयुर्वेदिक तथा प्राकृतिक उपचार तो चलते ही रहते थे। इन सबके कारण पिताजी कमजोर तो हो ही गये थे। परन्तु अपने काम मे हमेशा जुटे रहते थे। यदि कोई पूछता कि प० जी अब आपकी बीमारी कैसी है? तो एक ही उत्तर मिलता था कि पहले से बहुत कम है। इतना कष्ट होते रहने पर भी कभी उनके चेहरे पर कोई कष्ट की रेखा नहीं दिखाई देती थी।

इसके साथ ही एक दूसरी समस्या ने जन्म ले लिया था। वह था अम्माजी की ऑखो का खराब होते जाना। काशी विश्वविद्यालय के डाक्टर बडे प्रसिद्ध थे। एक वर्ष तक इलाज करते रहने के बाद भी ऑख की रोशनी खराब होती गई। फिर अचानक एक दिन डाक्टर ने घोषणा की कि इनका रेटिना टूट गया है, तुरन्त सीतापुर ले जाओ। यह सन् १९७७–७८ की बात है। अशोक जी अकेले ही अम्मा को लेकर सीतापुर इलाज के लिये चले गये। वहॉ ऑपरेशन आदि करवाने मे लगभग एक महीना लग गया। अम्मा का शरीर नाजुक तथा कमजोरी की तरफ ही रहता था। ऑपरेशन तो ठीक हो गया, परन्तु बेहोशी की दवा का असर

अम्मा सहन नहीं कर पाती थी। वे उठ-उठ कर बैठ जाती थीं जबकि उनको हिलना-डुलना भी मना था। किसी प्रकार से जब शान्त हुई तो आँख खोली गई। थोड़ी रोशनी आ गई थी। डाक्टर ने कहा कि अब रोशनी धीरे-धीरे आयेगी, आप घर जाये तथा रोयें नहीं। परन्तु अम्मा को बार-बार रोना आता रहता था। इससे जो रोशनी आयी थी उसमे विशेष बढोत्तरी नहीं हुई। रेटिना फिर से अपनी जगह से हिलने लगा था। अत अम्मा को दिल्ली, तथा अलीगढ भी इलाज के लिये ले जाया गया। परन्तु डाक्टरो ने एक ही जवाब दिया कि अब कुछ नहीं किया जा सकता है। इन सारी परिस्थितियो से घर की व्यवस्था डगमगा गयी।

१९८० मे विवाह के बाद तय हुआ कि अम्मा को रुडकी ले चले। पिताजी रुडकी चलने को तैयार नहीं होते थे। कहते थे हम वहाँ क्या करेगे। बात भी सही थी। बनारस मे उनका लेखन कार्य नियमित रूप से जारी था। उनका समय आसानी से व्यतीत हो जाता था। अम्मा रुड़की आयी जरूर पर यहाँ का परिवेश उनको बिल्कुल पसद नहीं आया। छोटा घर, उसी मे तीन प्राणी। पूजा-पाठ की व्यवस्था नहीं। ठीक से दिखाई नहीं देने के कारण कहीं आ-जा भी नहीं सकती थी। अत उन्होने बनारस वापिस लौटने की जिद पकड ली। पिताजी भी अकेले थे। उनकी देख-भाल अम्मा ही करती थी।

इस बीच हमारे ऊपर मुख्यतया दो स्थानो से काफी दबाव आया। एक तो इन्दौर से दूसरे कारजा से। कारजा गुरुकुल मे सारी व्यवस्थाये हैं, तथा पूज्य प० धन्यकुमारजी भोरे पिताजी को अपना गुरु मानते है। इन्दौर मे भी एक उदासीनाश्रम है, सर सेठ हुकुम चन्द जी के द्वारा स्थापित। प० हीरालाल जी गगवाल, श्री रतनलाल जी पाटनी, श्री पॉड्या जी आदि ने पिताजी को इन्दौर मे रहने के लिए मना लिया। इन्दौर जाने का निर्णय इसलिये भी लिया गया कि कि रुडकी से इन्दौर कम समय मे पहुँचा जा सकता था। कारजा की समाज अभी तक इस बात को लेकर बहुत शिकायत करती है कि प० जी उनके पास आकर नहीं रहे तथा उन्हे सेवा का अवसर नहीं मिला। इस प्रकार पिताजी कुछ वर्ष इन्दौर मे रहे। बीच मे एक-दो बार रुडकी आकर भी रहते थे। या फिर हम सभी इन्दौर चले जाते थे। इन सबके बीच उनका लेखन का क्रम जारी रहा। अनेक पुस्तके आयीं। जयधवला का १६वॉ तथा अन्तिम भाग पूरा हुआ।

अवस्था बढने के साथ ही हमने आग्रह किया कि आप लोग रुडकी मे ही रहो। अन्तत अम्मा-पिताजी इन्दौर छोडकर १९८५ के प्रारभ मे ही रुडकी आ गये। यहॉ पर लगभग एक वर्ष रहने के बाद अचानक एक दिन पिताजी बोले कि हम हस्तिनापुर देख कर आते हैं। जब लौटे तो बोले कि हम दोनो हस्तिनापुर मे रहेगे। वहॉ भी गुरूकुल है, सब व्यवस्था हो जायेगी। अम्मा तो बहुत प्रसन्न हुई, क्योकि रोज मन्दिर दर्शन की व्यवस्था हो जायेगी। हम लोग अम्मा-पिताजी को हस्तिनापुर छोडने भी गये तथा वहॉ जो भी व्यवस्था हो सकती थी, करके आये। रुडकी से हस्तिनापुर तीन-चार घटे मे पहुँचा जा सकता है। अत हमारा हस्तिनापुर आना-जाना शुरु हो गया। इस बीच हम लोग १९८७-८८ मे एक वर्ष अमेरिका प्रवास करके आये। यद्यपि वहाँ और रुकने का आमत्रण था, परन्तु हमने वापिस आने का ही निर्णय लिया। फिर सन् १९९० की गर्मियो मे अम्मा को दिल का दौरा पडने पर दोनो को रुडकी ले आये। यही निश्चय हुआ कि अब वापिस नहीं जायेगे। हालाकि अम्मा अन्त तक हस्तिनापुर जाने की जिद करती रही। तीर्थ क्षेत्र होने से उन्हे वहाँ बहुत अच्छा लगता था।

सन् १६६१ की जनवरी मे ३० तारीख को पुन दिल का दौरा पडने से अम्मा का देहान्त हो गया। इसके सात महीने बाद ही पिताजी ने भी ३१ अगस्त को देह त्याग दी। देहान्त के लगभग १५–२० दिन पहले पिताजी अर्धचेतन अवस्था मे चले गये थे। आँखे खोलते थे। सुनते भी थे। पर कुछ कह नहीं पाते थे। जनवरी से लेकर अगस्त तक मिलने वालो का सिलसिला चलता रहा। लगभग सभी विद्वान व प्रियजन उनसे मिलकर गये। उनके जाते ही हमे यह प्रतीत होने लगा कि हम बच्चे नहीं रह गये। एक युग का अन्त हो गया है। समय बडी तेजी से व्यतीत होता है। जैसे–जैसे हमारी परिपक्वता एव समझ बढती है, यह सोच कर भी आश्चर्य होता है कि ऐसा भी व्यक्ति था, जिसने बिना किसी आलबन/आडम्बर के इतना कार्य किया। जैन दर्शन का हार्द तो उनके रोम–रोम मे बसा था। कितनी ही घटनाये तथा अनुभव ऐसे हैं जिन्हे समय मिलने पर विस्तृत रूप मे लिखा जाये तो एक नयी पुस्तक बन सकती है। उचित अवसर आने पर ऐसा करने का मौका मिलेगा ऐसा विश्वास है। पूज्य पिताजी तथा पूज्यनीया अम्माजी को नमन करते हुये मैं यहीं पर विराम लेती हूँ।

**श्रीमती नीरजा जैन,** एम एस सी
**रुडकी**

# फूलचन्द्रसमः कश्चिन न भूतो न भविष्यति

**व्याप्त. सर्वत्र भूमौ शशधरधवल. शम्भुहासापहासी**
**कीर्तिस्तोमो यदीयो जनयति नितरा क्षीरपाथोधिशङ्काम्।**
**यस्मिन सम्मग्नकाया अमरपतिगजो दिग्गजाश्चन्द्रतारा**
**जाता सर्वाङ्गशुभ्रा· स जयति सतत फूलचन्द्रो बुधेन्द्र·।।**

**-अमृतलाल·**

मै अपने को इस दृष्टि से सौभाग्यशाली समझता हूँ कि प्रतिभाशाली श्रद्धेय पडित प्रवर श्रीमान सिद्धाताचार्य फूलचन्द्र शास्त्री जी का परिचय मैने बाल्यकाल मे ही प्राप्त कर लिया था और इस लिए भी कि मै उनकी गोद मे खेला हूँ।

सन् १६१७ मे स्वनाम धन्य श्रीमान् शिक्षानुरागी सेठ लक्ष्मीचन्द्र जी बमराना ने साढूमल (ललितपुर) मे अपने भवन के, जिसमे आपके मझले भाई श्रीमान सेठ चन्द्रभान जी भी रहते थे, सामने एक भव्य भवन बनवाकर उसमे 'श्रीमहावीर दिगम्बर जैन पाठशाला' खोली थी। सेठ जी चाहते थे कि योग्य छात्रो को तैयार करने के लिए योग्यतम उद्भट विद्वानो की नियुक्ति करूँ।

सर सेठ हुकमचन्द्र जी इन्दौर के महाविद्यालय मे श्रद्धेय श्रीमान् प्रतिभाशाली पडित घनश्यामदास जी न्यायतीर्थ प्रधानाध्यापक थे। कारणवश त्यागपत्र देकर वे वहॉ से अपने घर (महरौनी) आकर कपडे की दुकान खोलने की योजना बना रहे थे। पता लगने पर सेठ लक्ष्मीचन्द्र ने आग्रहपूर्वक बुलाकर उन्हे अपनी पाठशाला मे प्रधानाध्यापक पद पर नियुक्त किया। व्याकरण–साहित्य अध्यापक के पद पर प्रौढ विद्वान् श्री शम्भूनाथ जी त्रिपाठी को नियुक्त किया और अग्रेजी अध्यापक के पद पर बाबू ठाकुरदास जी बी ए को, जिन्होने प्रध ाानाध्यापक से उन्हीं के घर जाकर धर्मशास्त्र और न्यायशास्त्र का अध्ययन किया था। पश्चात् धर्मालकार प पन्नालाल जी काव्यतीर्थ को सुपरिन्टेण्डेण्ट बनाया गया, जो छात्रो की देखरेख के साथ उन्हे पढाते भी थे।

फिर सेठ जी ने प्रतिभाशाली छात्रो को खोज कर बुलाया। सर्वश्री फूलचन्द्र जी का पता चलने पर आप (सेठजी) स्वय उन्हे उनके घर (सिलावन, ललितपुर) बुलाने गये थे। थोडे ही समय मे बीस छात्र इकट्ठे हो गए। फिर शुभ मुहूर्त में यथाविधि अध्यापन चालू हो गया।

**प्रथम ग्रुप के कुछ छात्रो के नाम इस प्रकार हैं सर्व श्री फूलचन्द्र, हीरालाल, किशोरीलाल, करोडीलाल, काशीराम आदि। खेद है कि ये सभी स्वर्गवासी हो चुके हैं।**

**प्रधानाध्यापक श्रद्धेय पडित घनश्यामदास जी मेरे मौसा थे। अपनी जन्म भूमि बमराना से मैं उनके पास आता–जाता रहता था। वहीं पर फूलचन्द्र जी से परिचय हो गया था। आपका स्वभाव अत्यन्त मधुर था। इसलिए जब भी वहाँ जाता था, आप ही के पास बैठा करता था। बच्चे स्नेह के भूखे होते हैं। आपके सिवाय अन्य किसी छात्र से मेरा परिचय नहीं हो सका था। विद्यालय खुलते समय प्रार्थना के बाद छात्रो की हाजिरी ली जाती थी। प्रतिदिन सुनने मे कुछ नाम याद रह गये, जो ऊपर लिखे जा चुके हैं।**

**पढाते समय प्राचार्य बीच–बीच में छात्रो से पूछा करते थे–बोलो क्या समझे। फूलचन्द्र जी तुरन्त उत्तर दे देते थे, इस कारण वे आपसे बहुत अधिक प्रसन्न रहते थे। आपके सहपाठी हीरालाल जी सदा दूसरे**

नम्बर पर रहते थे। परीक्षाओ, भाषण प्रतियोगिताओ और खेल प्रतियोगिताओ मे भी फूलचन्द्र जी ही सर्वप्रथम रहते थे। आप कुशाग्रबुद्धि थे, अपना पाठ आनन–फानन मे तैयार करके अन्य छात्रो को प्रतिदिन बौद्धिक सहयोग देते रहे। फलत प्राचार्य आपको अपने बेटे की तरह मानते रहे। प्राचार्य के बेटा नहीं, केवल एक बेटी थी–दयाबाई।

लगभग पॉच वर्ष पढकर फूलचन्द्र जी मोरेना चले गये। वहॉ न्यायालकार पडित वशीधर जी तथा व्याख्यानवाचस्पति प देवकी नन्दन जी आदि अनेक उद्भट विद्वान् अध्यापक थे। उन्हीं से आपने अध्ययन किया। धर्मशास्त्र आपको अत्यन्त प्रिय था। प वशीधर जी से आप कर्मकाण्ड पढते थे। आपके अध्ययन से वे (वशीधर जी) बहुत प्रसन्न थे। वे कहा करते थे कि मेरे विषय मे फूलचन्द्र विशेषज्ञ होगे।

कारणवश प वशीधर जी, देवकीनन्दनजी और बुन्देलखण्ड के सभी छात्र जबलपुर चले गये। वहॉ शिक्षा मन्दिर मे अध्ययन–अध्यापन चालू हो गया। मोरेना की भॉंति यहॉ पर भी फूलचन्द्र जी ने एक वर्ष अध्ययन किया। फिर घर चले आये। फिर घर से स्याद्वाद महाविद्यालय, काशी मे धर्माध्यापक पद पर नियुक्त किये गये, साथ ही हिन्दू विश्वविद्यालय में भी सप्ताह मे एक दिन धर्म पढाने के लिए नियुक्त हुए।

स्याद्वाद महाविद्यालय मे आपसे पडित वशीधर जी व्याकरणाचार्य और प बालचन्द्र जी सिद्धात शास्त्री ने भी धर्मशास्त्र का अध्ययन किया था। उस समय आप दोनो वहाँ छात्र थे।

सन् १९३३ मे मैं जैन महाविद्यालय, मोरेना मे पढता था। वहॉ के अध्यापक श्री नाथूलालजी शास्त्री कटारिया ने एक दिन किसी प्रसग से कहा था कि प फूलचन्द्र जी सिद्धात शास्त्री यहाँ पर अध्ययन करते थे। उनकी बुद्धि बहुत तीव्र थी, वे अपनी कक्षा मे प्रथम रहते थे। उन्हे बुखार बहुत आता था, अत छात्र उन्हे 'बुखारिया जी' शब्द से सम्बोधित करते थे।

प फूलचन्द्र जी बहुत परोपकारी थे। स्याद्वाद महाविद्यालय से पढकर जो छात्र निकलते थे, उन्हे आप अपने यहॉ वर्णी ग्रन्थमाला मे नियुक्त कर लेते थे। यह विशेष बात थी कि वे जिन्हे नियुक्त करते थे वे थोडे ही समय मे किसी अच्छे पद पर नियुक्ति पा लेते थे।

सिद्धान्ताचार्य पडित जी अत्यन्त व्यस्त रहते थे फिर भी पी एच डी करने वालो को भारी सहयोग देते थे और उन्हे उससे सम्बद्ध ग्रन्थ भी पढा देते थे। पडित जी के पास दूर–दूर से स्वाध्याय प्रेमी आगम पढने आया करते थे। उन्हे पढाते थे और अपने घर मे ही भोजन कराते थे। आप की पत्नी गृह कार्य मे दक्ष थीं, इससे कोई कठिनाई नहीं होती थी।

स्याद्वाद महाविद्यालय के छात्र आपको पिता की भॉति मानते थे। मैट्रिक पास होने पर वे आपकी सलाह से ही कॉलेज के विषयो का चयन करते थे। स्याद्वाद महाविद्यालय के छात्र आपको ही अपना असली गुरु मानते रहे। इसी कारण वहाँ की प्रत्येक पाक्षिक सभा मे आप आमन्त्रित किये जाते थे। वहॉ के छात्र परीक्षा के समय अपने कोर्स के ग्रन्थो को आपके घर आकर पढ जाते थे। ऐसा प्रतिवर्ष होता रहा।

आपके कुछ विद्वान् मित्र ग्रन्थो का अनुवाद करके आपके पास भेज देते थे। उन्हे देखकर यत्र–तत्र–सर्वत्र असगतियॉ देखकर पूरे ग्रन्थ का नया अनुवाद और प्रस्तावना आदि लिख देते थे जो उन्हीं विद्वान् मित्रो के नाम से प्रकाशित हो जाता था।

कसायपाहुड के सम्पादन और अनुवाद मे पहले प कैलाशचन्द्र जी और डॉ महेन्द्र कुमार न्यायाचार्य सहयोगी रहे, पर पहले ग्रन्थ के प्रकाशन के बाद डॉ महेन्द्र कुमार जी अलग हो गये और कुछ समय बाद प कैलाशचन्द्र जी ने भी साथ छोड दिया। तब पडित फूलचन्द्र जी ने ही पूरे कसायपाहुड (१६ ग्रन्थ) का सम्पादन और अनुवाद निष्पन्न किया। प कैलाशचन्द्र जी आपके घनिष्ठ मित्र थे अत सभी ग्रन्थो पर पडित जी ने अपने साथ उनका नाम भी प्रकाशित किया। मित्रता का ऐसा निर्वाह और कौन कर सकता है ?

अगाध पाण्डित्य–विद्वत्परिषद् की कलकत्ता मे स्थापना होने के बाद उसका पहला अधिवेशन कटनी मे हुआ था। उसमे शताधिक विद्वान् सम्मिलित हुए थे। मैं भी पहुँच गया था। रात्रि के समय अधिवेशन प्रारम्भ हुआ। सबसे पहले न्यायालकार प वशीधर जी का फिर प्रसिद्ध कहानीकार जैनेन्द्र कुमार जी का भाषण हुआ। दोनो भाषणो मे आक्षेपो की बौछार के साथ विद्वत् परिषद् की स्थापना का घोर विरोध किया गया। लगा कि परिषद् गई। पर अगाध पाण्डित्य के धनी पण्डित फूलचन्द्र जी शास्त्री ने अपने एक घण्टे के भाषण मे एक–एक आक्षेप का सटीक उत्तर देकर दोनो को निरुत्तर कर दिया। सभी के चेहरे खिल उठे।

अधिवेशन के लगभग एक वर्ष के बाद विद्वत् परिषद् की ओर से मथुरा मे शिक्षण शिविर का आयोजन हुआ। उसी समय सभी विद्वानो को दिल्ली की जैन समाज ने आमत्रित किया। जैन मन्दिर के हाल मे पण्डित फूलचन्द्र जी का प्रवचन हुआ। उस समय स्वाध्याय प्रेमियो ने शकाओ की झडी लगादी। पडित जी ने प्रत्येक शका का समाधान किया। समाधान सुनकर सभी गद्गद् हो उठे और आपकी प्रशसा करने लगे।

षट्खण्डागम का अनुवाद करते समय पडित जी ने एक जगह प्रसगत, 'सजद पद ब्रैकिट मे जोड दिया था। ग्रन्थ प्रकाशित होने पर अनेक विद्वानो ने सजद पद के विरोध मे लेख लिखे। मैंने पडित जी से कहा–आप लेख नहीं पढते। आपके विरोध मे लेख निकल रहे है। आपने उत्तर दिया–"अलकाक सहस्रेभ्य एकैव हि दृषद् भवेत्" कि हजारो कौवो को भगाने के लिए एक छोटा–सा ढेला काफी होता है। अर्थात् मेरे एक लेख से ही सबका समाधान हो जायेगा। अन्त मे हुआ भी यही।

'सजद्' पद के बारे मे इटावा मे विद्वानो की एक मीटिग हुई। पडित जी ने विस्तार से समाधान प्रस्तुत किया और ताडपत्रीय प्रति मे उपलब्ध सजद् पद की फोटो कॉपी दिखलायी। मामला शान्त हो गया। पडित जी की विद्वत्ता का लोहा सभी को मानना पडा।

**खानिया तत्त्वचर्चा** -

कुछ वर्ष पहले कानजी स्वामी के निमित्त से जैन समाज दो दलो मे विभक्त हो गया था। यत्र–तत्र–सर्वत्र निश्चय–व्यवहार एव निमित्त–उपादान आदि विषयो की चर्चा सुनाई पडती थी। पडित जी ने कानजी स्वामी की कुछ बातो का समर्थन किया तो अन्य विद्वानो ने विरोध किया। अन्ततोगत्वा खानिया, जयपुर मे इन विषयो पर लगभग १६ दिनोतक जोरदार तत्त्वचर्चा हुई जिसे शास्त्रार्थ कहना ही उचित है। एक पक्ष मे श्री माणिक चन्द्र जी तथा न्यायालकार पडित मक्खन लाल जी आदि अनेक दिग्गज विद्वान थे तो दूसरे पक्ष मे अकेले श्रीमान् पडित फूलचन्द्र जी शास्त्री। हॉ, केवल पडित कैलाशचन्द्र जी सिद्धात शास्त्री तटस्थ रहे तथा पडित जगन्मोहन लाल जी शास्त्री पडित जी के साथ हो गये। ये दोनो विद्वान् पडित फूलचन्द्र जी के अगाध पाण्डित्य से अच्छी तरह परिचित थे।

१६ दिनो तक नियत समय पर चर्चा शुरु होती थी। पडित जी अपना पक्ष अकेले तैयार कर के त्वरित गति से प्रस्तुत करते थे क्योकि उन्हे सभी विषय मौखिक याद थे, पर दूसरे पक्ष के सभी विद्वान् मिल कर

अपना पक्ष परिश्रम पूर्वक रात्रि मे लिखकर तैयार करते थे फिर सभा मे आकर उसे प्रस्तुत करते रहे। यही क्रम दो सप्ताह से भी अधिक समय तक चलता रहा। पडित जी को कुछ भी तैयार नहीं करना पड़ता था, क्योकि सब विषय उनके कण्ठ मे था, पर दूसरे पक्ष को भारी परिश्रम करना पडता था, क्योकि उन्हे रात्रि जागरण करके लिखना पडता था। फलत शान्त होकर उन्होने पडित फूलचन्द्र जी के सामने प्रस्ताव रखा कि अभी इस चर्चा को स्थगित किया जाये और फिर कुछ दिनो बाद इसे चालू किया जाये। पडित जी ने उत्तर दिया कि आप लोग राजा हैं पर मैं तो मजदूर हैं। जितना लिखता हूँ पेजो के हिसाब से पारिश्रमिक (मजदूरी) प्राप्त होता है, अत अभी आप लगातार चर्चा करे तो मैं ६ मास तक चर्चा करने को तैयार हूँ। अन्त मे चर्चा स्थगित हो गई। जितनी चर्चा हो चुकी थी वह खानिया तत्वचर्चा के नाम से बडे–बडे दो खण्डो मे प्रकाशित हुई थी। अनेक तटस्थ विद्वानो के मुख से यही सुना गया कि पडित फूलचन्द्र जी को कोई पराजित नहीं कर सकता। पडित माणिकचन्द्र जी ने पडित जी से कहा कि आपकी प्रतिभा अद्‌भुत है जो नये–नये प्रमेयो को उपस्थित करते हो। पडित जी ने उत्तर दिया कि गुरु जी, यह आप का ही प्रसाद है।

इसी तरह पडित जी अत्यन्त उदार थे और व्यवहार मे मधुर। इन दोनो बातो की मधुर स्मृतियॉं यहॉं लिखी जाये तो इस लेखका कलेवर अति विस्तृत हो जायेगा। एक पुरानी बात है। पडित जी का परिवार बीना गया हुआ था। पडित जी अकेले ही वाराणसी मे थे। मैंने पडित जी से भोजन के लिए निवेदन किया। आप प्रतिदिन जिस समय मेरे घर आकर भोजन प्रारम्भ करते, सयोगवश एक वृद्धा आ जाती। पडित जी तत्काल अपनी थाली उसे दे देते। तुरन्त दूसरी थाली पडित जी को दी जाती, पर वे उसे कभी स्वीकार नहीं करते, भूखे ही उठ जाते–प्रतिदिन ऊनोदर तप तपते। इस अवसर पर आप कहते–अधिक भोजन करना पाप है–'योऽधिक भुङ्क्ते स पाप भुङ्क्ते'। थोडा–बहुत सामान देकर मैंने वृद्धा से कहा–आप पडितजी के भोजन के समय न आया करे। पर वह कब मानने बाली थी। कहती थी कि इतने ज्ञानी का झूठा खाने से इस जन्म मे नहीं, तो अगले जन्म मे उसे भी विशिष्ट ज्ञान प्राप्त होगा। पण्डित जी सरीखी करुणा शायद ही कहीं देखने को मिले।

निष्पक्ष दृष्टि से कहा जाये तो यह कहना चाहिए कि श्रद्धेय पडित टोडरमल जी के बाद पडित फूलचन्द्र जी ही आगमज्ञ के रूप मे आविर्भूत हुए हैं। युगो–युगो तक जैन समाज आपको भुला नहीं सकेगा। अन्त मे कहना चाहिए–

**आगमज्ञो महान् विद्वास्तथा तदनुवादकः।**<br>**फूलचन्द्रसमः कश्चिन् न भूतो न भविष्यति।।इति।।**

**प. अमृतलाल शास्त्री**

**ब्राह्मी विद्यापीठ, लाडनूं**<br>**(राजस्थान)**<br>**१४/१०/१६६४**

# बहुआयामी विशिष्ट प्रतिभा सम्पन्न व्यक्तित्व

सन् १९३५ के लगभग की बात है। बीना विद्यालय मे प्रधानाध्यापक के पद के लिए समाचार पत्रो मे आवश्यकता प्रकाशित हुई थी। मैंने भी प्रार्थनापत्र भेजा था। फलत मुझे साक्षात्कार के लिए बुलाया गया। मुझे पूर्व से पता था कि इस गद्दी पर पडित फूलचन्द्र जी कुछ समय तक कार्य कर चुके थे। पडित फूलचन्द्र सिद्धान्त शास्त्री मेरे लिए श्रद्धा के केन्द्र थे। वे जैन धर्म के यथार्थ श्रद्धानी थे। देव शास्त्रगुरु के ऊपर उनकी अपार भक्ति थी। मेरे मनमे आशका थी कि वहाँ मुझ जैसा अनुभवहीन युवक कार्य कैसे कर पायेगा? पडित जी के बीना विद्यालय से त्यागपत्र देने के बाद वहाँ डबल न्यायतीर्थ प सुन्दरलालजी एक वर्ष कार्य कर चुके थे। मेरी आशका के विपरीत सौभग्य से मुझे पद पर कार्य करने की स्वीकृति मिलने के बाद, मैं विद्यालय मे कार्य करने लगा।

पडित जी का घर बीना मे ही था। उन्ही दिनो किन्हीं कारणोवश पडित जी नातेपुते से कार्य छोड़कर, अपने घर पर बीना मे ही रहने लगे थे। मुझे इसका बहुत लाभ मिला। प्रतिदिन उनके साथ घटो समागम करने का अवसर मिलता था। विद्यालय, विद्यालय न रहकर एक पाठशाला भर रह गया था। सुबह–शाम गॉव से कुछ छात्र आ जाते थे। मैं उन्हे धर्म पढा देता था। अपना समय इधर–उधर बैठकर बिताते रहना कष्टकारक था। मैने अपनी व्यथा–कथा आदरणीय पडित जी को बताई। वस्तुस्थिति से परिचित होने के बाद पडित जी ने विद्यालय कमेटी से एक छात्रावास चालू कराने की स्वीकृति दिला दी। पडित जी का मेरे ऊपर यह महान् उपकार था।

उस समय बीना मे लगभग १५–१६ विद्वान् थे। आदरणीय पडित जी इन विद्वानो के सदुपयोग के सदर्भ मे निरन्तर सोचते थे। उन्होने विचार बनाया कि इन विद्वानो के सहयोग से समाज–सुधार तथा विकास का कार्य आसानी से हो सकता है और धार्मिक क्षेत्रो मे जो विकृतियॉ आ गई हैं–उन्हे भी आसानी से दूर किया जा सकता है। इस विचार के क्रियान्वयन हेतु पडित जी ने बीना मे 'सन्मार्ग प्रचारणी सभा' नाम से एक सस्था की स्थापना करवा दी। उस समय बामौरा की जैन समाज ने मन्दिर मे गजाधरलाल जी के दस्सा होने के कारण, उनको मन्दिर मे दर्शन–पूजन आदि करने से रोक दिया था। अत सस्था की ओर से प्रथम कार्य गजाधरलाल जी बामौरा द्वारा खुरई (म प्र ) की अदालत मे केस दायर कराने के बाद उन्हे अदालत से न्यायपूर्वक उनके दर्शन–पूजन के उचित अधिकार को प्राप्त कराने के उद्देश्य से प्रारम्भ हुआ। इस केस की पैरवी के लिए हाईकोर्ट के भूतपूर्व जज रह चुके श्री अजितप्रसाद जी एडवोकेट प्रत्येक पेशी पर खुरई अदालत मे आते थे। 'सन्मार्ग प्रचारणी समिति' के माध्यम से पडित जी एव उनके सहयोगी विद्वानो ने डटकर इस मुकदमे को लडा। श्री गजाधरलाल जी का मुकदमे के बीच मे निधन हो जाने के कारण यह केस स्वत खारिज हो गया।

उन्हीं दिनो श्री गनपतलालजी गुरहा देवगढ क्षेत्र गजरथ चलवा रहे थे। दूसरी ओर समाज के अधि ासख्य जन आर्थिक विपन्नता का सामना कर रहे थे। 'सन्मार्ग प्रचारणी समिति' के विद्वानो का अभिमत था कि इस प्रकार के आयोजनो से आडम्बरो, प्रदर्शनो के अतिरिक्त समाज को कोई विशेष लाभ नहीं हो सकता। अतएव समिति ने गजरथ चलाने का पूर्ण विरोध किया। पडित जी ने तो इसके विरोध मे पूरा आन्दोलन ही खडा कर दिया। जैनाजैन सभी पत्रिकाओ में इस विषय को लेकर लेख प्रकाशित होने लगे।

एक लम्बी बहस शुरु हो गई। सम्पूर्ण भारतवर्ष की समाज–सुधारक संस्थाओ द्वारा और अनेक विवेकीजनो ने आयोजन के विरोध मे हर प्रकार के सहयोग करने का वचन दिया।

उस समय जैन समाज, विशेषतया बुन्देलखण्ड जैनसमाज की आर्थिक स्थिति अच्छी नहीं थी। कतिपय श्रीमानो को छोडकर समाज के लोगो मे रोजगार तथा आजीविका के साधनो का अभाव था। वस्तुत गरीबी थी। अत ऐसी स्थिति मे गजरथ चलाने जैसा कार्य न तो सामयिक था और न आवश्यक। जब इस आन्दोलन ने बहुत तीव्रता पकड ली तो समाज के जाने–माने प्रमुख विद्वान प देवकीनन्दनजी शास्त्री को खुरई बुलाकर इस विवाद को किसी प्रकार सुलझाने का निवेदन किया गया। उन्होने बडी सूझबूझ एव बुद्धिमता से निर्णय दिया कि इस देवगढ गजरथ को तो चलने दिया जाये परन्तु भविष्य मे ऐसे आयोजन न किये जाये। इस आन्दोलन के फलस्वरूप ही अगले बारह वर्षो तक पचकल्याणको एव गजरथो जैसे आयोजन नहीं हुये। समाज का पानी की तरह बहाये जाने वाले धन का दुरुपयोग अवरुद्ध हुआ। पडित जी ने अथक परिश्रमपूर्वक इस कार्य को परिणति तक पहुँचाया और समाज को जागृत किया। हमने देखा कि समाज मे कई वर्षो तक इस आदोलन की चर्चाऐं चलती रहीं। समाज के किसी समृद्ध भाई ने गजरथ चलवाने का साहस नहीं दिखाया। गनेशगज (शाहपुर) स्टेशन के केवलारी गॉव के एक भाई ने गजरथ–पचकल्याणक प्रतिष्ठा के आयोजन की पूरी तैयारी कर ली। गजरथ महोत्सव की तिथि–निर्धारण से लेकर, महोत्सव की आयोजन समिति के समस्त पदाधिकारियो, प्रतिष्ठाचार्य एव आमन्त्रित विद्वानो की नामावली सहित निमत्रण–पत्रिका भी गॉव–गॉव पहुँच गई।

सन्मार्ग प्रचारणी समिति, बीना ने समय की स्थिति के अनुरुप केवलारी के सिघई जी से गजरथ न चलवाने का विनम्र अनुरोध किया। लेकिन सिघई जी न तो अपने आयोजन के स्वरूप को बदलने को तैयार हुए और न ही गजरथ–चालन और पचकल्याणक दो कार्यक्रमो मे से एक कार्यक्रम कराने की ही बात पर सहमत हुए। वे तो टस से मस भी न हुए। अन्ततोगत्वा सन्मार्ग प्रचारणी समिति तथा विशेषरूप मे प फूलचन्द्र जी ने सभी सदस्यो के सहयोगपूर्वक केवलारी पहुँचकर उक्त महोत्सव के विरोध मे सत्याग्रह और असहयोग करने का निश्चय कर लिया। फलत प फूलचन्द्र जी प वशीधर जी व्याकरणाचार्य बाबू जमनाप्रसाद जी सब–जज पूरी तैयारी के साथ केवलारी पहुँच गए। आयोजन स्थल पर सन्मार्ग प्रचारणी समिति, बीना का अलग से पडाल व तम्बू तनवाया गया। उसमे आयोजन के विरोध से सहमत भाइयो के ठहरने एव भोजन आदि की अलग से व्यवस्था की गई थी। समिति के सदस्यो ने अनशन करने की घोषणा के बाद उसी स्थल पर अनशन प्रारम्भ करने बैठ गए। यहाँ आगन्तुको की भीड ने सभा का रूप ग्रहण कर लिया। गजरथ महोत्सव के विरोध मे क्रमश एक–एक विद्वान् ने भाषण शुरू किया। फलस्वरूप जनता के लिए विरोधस्थल एक आकर्षण का केन्द्र ही बन गया। सामान्यजन की समझ मे चेतना जागृत हुई और वह भी ऐसे आयोजनो को अनावश्यक महसूस करने लगे। प्रतिष्ठा महोत्सव का रग फीका पड गया। येन केन प्रकारेण प्रतिष्ठा एव गजरथ का कार्य सम्पन्न तो हो गया, किन्तु साथ मे आगत समाज इस बात को भली प्रकार समझ गई कि वर्तमान मे ऐसे समायोजन बुन्देलखण्ड की समाज के लिए व्यर्थ का अपव्यय है।

१२–१३ वर्ष के अन्तराल के बाद द्रोणगिरि सिद्ध क्षेत्र पर जैन परिषद् जैन मिशन आदि के सम्मेलनो के साथ–साथ गजरथ–पचकल्याणक प्रतिष्ठा का एक सफल आयोजन किया गया था। अब तक समय काफी बदल चुका था। सन्मार्ग प्रचारिणी समिति ने प फूलचन्द्र जी की अनुमतिपूर्वक उसका विरोध नहीं किया था। पडित जी सदैव सामाजिक पिछडेपन को दूर करने के लिए साथियो से सहयोग की प्रेरणा का कार्य करते

थे। उनके रहते हुए बीना मे दो प्रमुख कार्य हुए। एक तो मन्दिर और पाठशाला की सम्पति का सुरक्षण और दूसरे नाभिनन्दन दिगम्बर जैन पाठशाला मे छात्रावास का पुन चालू करवा देना। इन सस्थाओ के सरक्षणार्थ सिघई परमानन्द जी एव अन्य द्वारा दानस्वरूप प्रदत्त अनेक मकान व बजरिया मे कई दुकाने आदि थीं। एक गाँव भी पाठशाला के नाम था। इन सबके सुचारू प्रबन्ध के वास्ते पडित जी ने दूरदृष्टि से एक कार्य उसी समय सबका सहयोग लेकर और करवाया। आपके परामर्श से सिघई श्री नन्दन जी, नन्हेलाल बुखारि, पडित वशीधर जी आदि विद्वानो का सहयोग रहा। प्रबन्ध के लिए साधारण सभा, प्रबन्ध कारिणी कमेटी का चुनाव और उसके बाद मध्य प्रदेश शासन के कम्पनी एक्ट से रजिस्ट्रेशन भी करा लिया गया। जैन पत्र-पत्रिकाओ मे आवश्यकता प्रकाशित होने से बाहर के भी २०-२२ छात्र छात्रावास मे रहकर सस्कृत व धर्मग्रन्थो का अध्ययन करके क्वींस कालेज बनारस की परीक्षाओ मे भी बैठने लगे। यहॉ बीना मे रहते हुए पडित जी का समाज सेवा और राष्ट्रसेवा का कार्य अनवरतरूप से चलता रहा। उन दिनो भारत की स्वतत्रता के लिए महात्मा गॉधी जी का अहिसा आन्दोलन चल रहा था। पडित जी बीना से ललितपुर सिलवानी आदि होते हुए झॉसी पहुँचे। वहॉ सत्याग्रह मे सक्रिय भाग लेने के कारण विदेशी सरकार ने उन्हे गिरफ्तार कर एक माह कारावास की सजा भी दी।

अखिल भारतीय दिगम्बर जैन विद्वतपरिषद् ने एक प्रस्ताव पारित कर निश्चय-व्यवहार, निमित्त-उपादान आदि विषयो के सागोपाग विशद विवेचन पूर्वक एक निबन्ध लिखे जाने की आवश्यकता प्रतिपादित की थी। परन्तु इस प्रस्ताव के अनेक वर्ष बीतने के बाद भी विद्वानो मे से किसी ने इस प्रकार के विषय पर पुस्तक लिखने का उपक्रम नहीं किया। माननीय पडित जी की धारणा मे यह विषय और आवश्यकता बनी रही। उन्होने बडे श्रम और आगम-ग्रथो के आधार पर विषम प्रवेश, वस्तु स्वभाव मीमासा, वाह्य कारण मीमासा, निश्चय-उपादन आदि १२ विषयो के विशद विवेचन और उनके आधार पर उनके अन्तर्गत ७० शीर्षको पर 'जैन तत्त्व मीमासा' शीर्षक पुस्तक तैयार करके विद्वतरिषद् को इसकी सूचना दे दी। फलस्वरूप पडित जी के गृहनगर बीना-इटावा मे एक विद्वद्गोष्ठी का महत्त्वपूर्ण आयोजन हुआ। उसमे लगभग ४२ विद्वानो, त्यागी महानुभावो की अच्छी उपस्थिति थी। उनमे श्रद्धेय पडित वशीधर जी न्यायालकार, इन्दौर, प हुकुमचन्द्र जी सलावा, प कैलाशचन्द्र जी बनारस, प जीवन्धरजी इन्दौर, सहितासूरि पडित नाथूलाल जी, पडित दयानन्द जी सागर आदि समाज के प्रमुख विद्वानो की उपस्थिति उल्लेखनीय है। पडित फूलचन्द्र जी द्वारा लिखित पुस्तक का प्रतिदिन ५-५ घटे वाचन चलता था। विद्वद्गोष्ठी लगातार सात दिनो तक चली। प्रतिदिन ५ घटे के वाचन के साथ-साथ पठित विषय का मथन और तात्त्विक विचार भी किया जाता रहा। अन्त मे विद्वद् परिषद् की कार्यकारिणी ने पुस्तक की भूरि-भूरि सराहना करते हुए एक लम्बा प्रस्ताव पारित किया। जैन समाज के इतिहास मे इस प्रकार का यह सुअवसर प्रथम बार आया। प कैलाशचन्द्र जी शास्त्री आदि विद्वानो के विचार-विनिमय के बाद इस पुस्तक का नाम 'जैन तत्त्व-मीमासा' रखा गया। पडित जी ने पुस्तक के आरम्भ मे सम्बन्धित प्रसगो की सक्षिप्त चर्चा भी कर दी है। उक्त पुस्तक का प्राक्कथन स्वनाम धन्य विद्वान् प जगमोहनलालजी शास्त्री, कटनी ने लिखा है। इसी पुस्तक का द्वितीय सस्करण पडित जी ने अशोक प्रकाशन मन्दिर से प्रकाशित किया है।

पडित जी जिन-जिन नगरो, स्थानो अथवा तीर्थस्थलो पर जाते थे, वहॉ के मन्दिरो की वेदियो पर स्थापित मूर्तियो की वेदिका पर अकित प्रशस्तियो को बडे ध्यान से अध्ययन करते थे। बुन्देलखण्ड मे पडित जी जहाँ-जहाँ जाते थे, मैं उनके साथ चला जाता था। तब पडित जी के इस प्रकार के अध्ययन को न्हीं

समझ पाता था। जिज्ञासा को उनसे कभी प्रगट नहीं किया। परन्तु जब पडित जी द्वारा लिखित 'परवार जैन समाज' का इतिहास प्रकाश मे आया तब स्वत समझ मे आ गया कि पडित जी के उस अध्ययन के पीछे गवेषणता चल रही थी।

**खानिया तत्त्व चर्चा**

'जैन तत्त्व–मीमासा' के प्रकाशित होने के बाद कुछ लोगो द्वारा इस पर आरोप लगाए गए कि पडित जी कार्य–कारण परम्परा मे बाह्य निमित्त को स्वीकार नहीं करते। कई जैन पत्र–पत्रिकाओ मे उक्त विषय पर ऊहापोहात्मक लेख लिखे जाने लगे। यहाँ तक उन्ही दिनो प मक्खनलाल जी न्यायालकार ने जैन दर्शन मे अपना एक वक्तव्य प्रकाशित करते हुए चर्चा के लिए आमत्रित किया। अखिल भारतीय दिगम्बर जैन सघ की बैठक के समय प राजेन्द्रकुमार जी जैन के साथ इस सबध मे विचार–विनिमय हुआ। प वशीधर जी व्याकरणाचार्य से मिलकर तत्त्वचर्चा की एक रूपरेखा तैयार की गई। तत्कालीन साप्ताहिक पत्रो मे वह मुद्रित भी करा दी गई थी। इस प्रकार जहॉ एक ओर तत्त्वचर्चा का वातावरण बनता रहा, वहीं दूसरी ओर विरोध भी होता रहा।

**तत्त्वचर्चा हेतु आमन्त्रण**

शान्त परिणामी श्री १०८ शिवसागर जी महाराज की छत्रछाया मे सन् १६६३ मे, जयपुर खानिया तत्त्वचर्चा के पूर्व प जगन्मोहनलाल जी शास्त्री उनके दर्शनार्थ गए थे। उस समय आचार्य महाराज एव पडित जी के बीच इस विषय पर गम्भीर चर्चा हुई थी। तदुपरान्त इसी वर्ष भाद्रपद मे दशलाक्षण पर्व के निमित्त प पन्नालाल जी साहित्याचार्य आमत्रित किये गये थे। इस विषय पर वहॉ उनसे विस्तृत विचार विनिमय हुआ। स्वय महाराज श्री भी चाहते थे कि दोनो पक्षो के विद्वानो के मध्य तत्त्वचर्चा होकर कोई इसका हल निकल आये और विरोध शान्त हो जाये। महाराज श्री के भाव समझकर सघ के दो विवेकी ब्रह्मचारी सेठ हीरालाल जी पाटनी एव ब्र लाडमलजी ने दोनो ओर के विद्वान् मनीषियो को एक आमत्रण पत्र द्वारा आमत्रित किया। पडित जी के पास भी आमत्रण आया। चूँकि इस तत्त्वचर्चा के मुख्य वक्ता तो पडित जी ही थे। अतएव पडित जी १६ ता की सन्ध्या मे जयपुर पहुॅच गये। वहॉ आदरणीय प चैनसुखदास जी के यहॉ ठहरे। पडित जी को बडे आदरपूर्वक ठहराया अपितु सुविधापूर्ण समस्त व्यवस्था भी कर दी। दोनो पक्षो के विद्वानो के पहुॅच जाने पर दि २१/१०/१६६३ को अपरान्ह १ बजे से गोष्ठी का कार्य प्रारम्भ हुआ। गोष्ठी मे प इन्द्रलाल जी शास्त्री जयपुर, प वशीधर जी न्यायालकार इन्दौर, प मक्खनलालजी मुरैना, प जीवन्धर जी इन्दौर, प फूलचन्द्र शास्त्री वाराणसी, श्री नेमिचन्द जी पाटनी जयपुर, प नरेन्द्रकुमार जी मिसीकर कारजा आदि प्रभृति विद्वानो मे १७ प्रमुख विद्वान् थे। गोष्ठी की कार्यवाही लिखितरूप मे होती थी और लेखन का कार्य प पन्नालाल जी साहित्याचार्य सागर करते थे।

चर्चा के प्रारम्भ तत्त्वचर्चा के लिए निम्नलिखित नियम पारित किये गए थे

१ चर्चा वीतरागभाव से होगी।

२ चर्चा लिखित होगी।

३ वस्तु सिद्धि के लिए आगम ही प्रमाण होगा।

४ पूर्वाचार्यानुसार प्राकृत, सस्कृत, हिन्दी के ग्रन्थ प्रमाण माने जायेगे।

५ चर्चा शका–समाधानरूप मे होगी।

६ दोनों ओर से शका–समाधान के रूप मे–उसमे अपने–अपने पन्नो पर अधिक से अधिक ५–५ विद्वानो के साथ–साथ मध्यस्थ की सही होगी।

७ शका–समाधान के रूप मे पत्रो का आदान–प्रदान अधिकतम तीन बार तक होगा।

उक्त नियमो से आबद्ध तत्त्वचर्चा की गोष्ठी २१/१०/६३ से प्रारम्भ होकर १/११/६३ तक चली। ११ दिनो तक चली गोष्ठी मे अपरपक्ष की मुख्य मान्यता, " व्यवहार या निमित्त से कार्य होता है" होने के कारण वह हार गया। इसका समग्र श्रेय प फूलचन्द्र जी शास्त्री को मिला। क्योकि आगम की उन्हे पूरी–पूरी जानकारी थी। आगम के आधार पर उनके सहयोगियो ने विषयानुसार अपने पक्ष की प्रस्तुति की जो तथ्यपरक सिद्ध हुई। खानिया चर्चा मे भाग लेने वाले एक प्रतिष्ठित विद्वान् ने कहा कि हमने तो न्याय पढा था। निमित्त और व्यवहार की मुख्यता रख हमने तो आगम का अध्ययन किया था। उपादान और निश्चय के विषयो पर न हमने कभी ध्यान ही दिया था। हम इसमे इसी कारण हार गये।

दूसरी ओर प फूलचन्द्र जी साहब के चेहरे पर जय–पराजय जैसा कोई भाव नहीं था। जिनवाणी और आगम के सिद्धातो को निष्पक्षरूप से जन–जन के सममुख प्रस्तुत करना ही पडित जी का मूल उद्देश्य था। मै जब भी पडित जी से मिलता था तो वे यही कहते थे कि जिनवाणी के यथार्थ स्वरूप का प्रचार–प्रसार ही, उसकी सेवा है। जीवनभर उन्होने अपनी इसी छवि को बनाए रखा।

**षट्खण्डागम धवला और जयधवला सपादन**

सन् १६३६ से लेकर सन् १६५६ तक इनके सोलह भागो का प्रकाशन हुआ। तदनन्तर सामग्री की उपलब्धता होने के बाद ही सपादन एव प्रकाशन १६७२ मे हो सका। इसके जो कारण थे उनकी चर्चा षट्खण्डागम की प्रस्तावना मे विशेषरूप से की गई है। यो प्रश्न तो है ही कि आखिर सन् १६५६ के बाद इनका प्रकाशन क्यो नहीं हो पाया ? उत्तर स्पष्ट ही है कि मध्य मे कोई कर्मठ लगनशील कार्य करने का सक्षम अधिकारी विद्वान् उपलब्ध नहीं हो सका। जब पडित जी ने यह काम अपने ऊपर ले लिया तो इस कार्य को पूरी तरह सम्पन्न ही किया। पडित जी की जिनवाणी के प्रति आस्था और सेवाभाव सर्वदा अनुकरणीय एव श्लाध्य रहेगे। इस कार्य मे अन्य विद्वानो का सहयोग भी पडित जी को मिला किन्तु सभी उत्तरदायित्व इन्हीं ने निभाया। जब स्वाध्यायी बन्धु धवला के १६ भाग, महाबन्ध के ७ भाग और कसायपाहुड के १६ भागो अर्थात् ३६ भागो को देखते हैं, तो इसके पीछे छिपे श्रम और विद्वत्ता पर अवाक सोचते रह जाते है। मेरा विचार तो यही बनता है कि यदि प फूलचन्द्र जी जैसे अगाध पाण्डित्य वाले विद्वान् इस कार्य मे अपना योगदान नहीं करते तो ये ग्रन्थ स्वाध्यायी बन्धुओ तक पहुँच पाना अतिकठिन ही होता। वस्तुत पडित जी अभूतपूर्व मर्मज्ञ विद्वान् थे।

उक्त प्रसग मे लेखन–सम्पादन के कार्य के लिए पारिश्रमिक की बात का उल्लेख करना अनावश्यक नहीं होगा। यह दृष्टव्य है कि पडितजी के पास लिखने–पढने स्वाध्याय करना और विचारणा के अतिरिक्त आजीविका का अन्य कोई साधन या स्रोत नहीं था। फिर भी पारिश्रमिक के लिए पडित जी ने कभी कोई जोर नहीं डाला। पारिश्रमिक स्वरूप जो भी मिल गया उसी मे सतोष कर लिया। स्व प जगन्मोहनलाल जी सुनाते थे कि कसायपाहुड के सम्पादन के समय पडित जी से पारिश्रमिक के विषय मे पूछा गया तो प फूलचन्द्र

जी ने कहा, 'हम कोई ठहराव नहीं करते हैं, हमारा काम तो इनका सम्पादन करना है, सो कर रहे हैं। आप जैसा जानो वैसा करो।" इसके बाद प जगन्मोहनलाल जी ने सस्था की ओर से पारिश्रमिक निश्चित करके बनारस पडित जी के पास भेज दिया।

हम–आप इस पर विचार करे कि षट्खडागम धवला, कसायपाहुड और महाबध जैसे ३६ भागो का अनुवादन, सम्पादन आदि का कार्य कोई सरल काम तो था नहीं। प्रथम तो अनवरत इनका अध्ययन, विचारणा और फिर लेखन के कार्य मे जुटना। ये सब श्रम से कहीं अधिक धैर्य की परीक्षा भी थी। आप इन ग्रन्थो की विस्तृत तथा लम्बी प्रस्तावनाओ को पढकर ही इस विषय की गहराइयो को समझ सकते हैं। भाषाविद् एक भाषा के ग्रन्थो का दूसरी भाषा मे अनुवाद तो कर सकते है। किन्तु साथ–साथ उस ग्रन्थ के रहस्यो, मन्तव्यो और मर्मो को प्रकट करना सभी भाषाविदो के लिए टेढी खीर अवश्य है। हम जब भी इन ग्रथो पर दृष्टि डालते या स्वाध्याय करते हैं तो सूत्रो के अनुवाद के बाद उनका भावार्थ या विशेषार्थ दृष्टिगोचर होता है। स्वाध्यायी को इसका पूरा–पूरा लाभ उठाने का अवसर रहता है। वह शब्दो के अर्थ, भाव, विशेषार्थ का ज्ञान भी अर्जित कर सकता है। इस प्रकार स्वाध्याय का प्रयोजन सिद्ध हो जाता है।

**पडित जी की धीरता और गम्भीरता**

षट्खण्डागम के शिविरो मे कई विषयो पर मतभेद हो जाने के बावजूद पडित जी के पास जब भी शिविर के पदाधिकारियो का आमन्त्रण आता था, तो वे बिना किसी विकल्प के यथासमय पहुँच जाते थे। खानिया तत्त्व चर्चा की समाप्ति के बाद सोनगढ वालो ने पडित जी का अभूतपूर्व स्वागत किया तो उन्होने बडे समता भाव से स्वीकार किया। उस समय भी उनके मुखमण्डल पर शान्तभाव ही था। कोई विशेष आनन्द की लहर हमे दिखाई नहीं दी। इतना ही नही उनके धीरज और गम्भीरता को अनेक अवसरो पर इसी प्रकार देखा गया। उनपर कष्ट भी कई बार आए। एक बार बनारस से आने के आद उनके शरीर पर त्वचा का ऐसा रोग हुआ जिसमे त्वचा पर पपडी बन कर झडती थी। इस रूक्षता से पडित जी को रातदिन वेदना का अनुभव होता था। उस समय पडित जी इदौर मे सेठ साहब के अतिथिगृह मे ठहरे थे, जो सर सेठ साहब के निवास–परिसर मे ही था। हम लोग उदासीन आश्रम से जाकर उनकी परिचर्या करते थे। उसी समय उन्हे जोर से बुखार आने लगा। कभी बुखार की तीव्रता १०४ डिग्री तक पहुँच जाती थी। परन्तु मैने देखा कि दो–दो रोगो के कष्टो की पीडाएँ झेलते हुए उनके चेहरे पर व्यग्रता की रेखा तक नही थी। वे जैसे नीरोग अवस्था मे गम्भीर और शान्त रहते थे उसी प्रकार रूग्णावस्था मे भी बने रहे। उनके जीवन मे अर्थाभाव के समय भी आये। बडे कहे जाने वाले लोगो की विरोध मे धमकियाँ भी मिलीं। परन्तु कभी भी उन्होने परेशानियो का अनुभव नहीं किया।

जब वे नातेपुते से लौटकर बीना आए तो उन्होने सुनाया था एक समाज के सर्वोपरि माने जाने वाले एक साधु व्यक्ति ने ऐसी धमकी दी कि, "फूलचन्द्र तुम हमारी बात नही मानोगे तो तुम्हे समाज से रोटियाँ नहीं मिलेगी"। पडित जी ने उन्हे उत्तर दिया, "महाराज आप मेरी चिन्ता छोडे, रोटियो के लालच मे मैंने न सिद्धात कभी छोडा है और न सिद्धात कभी बदला जाता है।" पडित जी सिद्धात पर सदैव अडिग बने रहे। ऐसी थी उनकी दृढता और गम्भीरता।

बनारस मे निवास करते हुए वे वर्णी ग्रन्थमाला वर्णी शोध–सस्थान तथा धवला आदि के सम्पादन का कार्य करते रहते थे। अनुवाद करने के बाद ये कैसे और कब छपेगे? इस प्रकार का विकल्प उनके मनमे

कभी नहीं आया। लेकिन उनके जीवन काल मे ही सभी प्रकाशित होकर समाज को उपलब्ध होते गए। षट्खण्डागम, कसायपाहुड, महाबन्ध के अनुवाद आदि मे डॉ हीरालाल जैन, डॉ ए एन उपाध्ये, प कैलाशचन्द्र जी बनारस आदि ने भी अपनी–अपनी भूमिका का निर्वाह किया है। अर्थानुवाद आदि की समस्या आने पर पडित जी बडी सहजता से उसका समाधान भी करते रहे।

ऐसे बहुत से प्रसग मेरी जानकारी मे हैं। पडित जी अपने जीवन मे आने वाले कष्टो को धैर्यपूर्वक सहन करते हुए स्वय सघर्ष करते थे। किसी से अपने दु ख को प्रगट नहीं करते थे। सहिष्णुता उनकी मूल प्रकृति मे थी। उनका पूरा जीवन सघर्षो से भरा पडा है। एक बार किसी काम से मैं कलकत्ता गया था। वहाँ से लौटकर मै बनारस पडित जी के निवास पर पहुँचा। उस समय बाई जी–पडित जी की धर्मपत्नी–की नेत्र–ज्योति कम पड गई थी और वे तथा पडित जी अस्वस्थ चल रहे थे। परन्तु पडित जी के मुख पर चिन्ता की कोई रेखा नजर नहीं आई। जैसा पूर्व मे सतुष्ट दिखते थे, मैंने यह सब प्रत्यक्ष देखा।

**पडित जी की मुनिभक्ति**

पडित जी समाज–सुधार के लिए समर्पित विद्वान् थे। पडित जी जहाँ एक ओर सुधारवादी थे, वहीं दुसरी ओर परीक्षा प्रधानी भी थे। जब भी किसी जैन साधु के पढाने का प्रश्न आया, पडित जी उसे स्वीकारते हुए पूरी लगन और आस्था से अध्ययन कराते थे। इन्दौर मे एक साधु–सघ ठहरा था। सघ के प्रमुख साधुओ ने आगम पढने की भावना प्रगट की तो पडित जी ने नियमित रूप से वहीं पहुँचकर आगम का अध्ययन कराया। आचार्य विद्यानन्द जी ने भी पडित जी से अध्ययन करने की इच्छा प्रगट की तो जहाँ महाराज जी रूके थे, वहीं एक कमरे मे पडित जी ने ठहरकर उन्हे नियमित अध्ययन कराया। मुझे स्मरण आता है कि पडित जी ने तत्त्व मीमासा के द्वितीय सस्करण का सम्पादन–प्रकाशन का कार्य यहीं रहते हुए सपन्न कराया था। मै वहाँ उनसे मिलने गया था तो उन्होने अपना सब कार्यक्रम बतलाया और "जैन तत्त्व मीमासा" की एक प्रति मुझे भेट मे दी।

आचार्य विद्यासागर जी की प्रेरणा से आयोजित शिविरो मे आते ही रहे। मतभेद के कारण उनके कुछ शिविरो मे नही बुलाया गया था। इतना होने पर भी ललितपुर आदि की वाचना मे उन्हे सादर बुलाया गया। पडित जी गए और यथासमय पहुँचकर लगन से वाचनाओ का कार्य सम्पन्न करते रहे। यदि किसी भाई ने कोई प्रश्न किया तो तत्काल उसे उत्तर भी दे देते थे। ललितपुर वाचना मे एक भाई ने प्रश्न किया–चौथे गुणस्थान मे निश्चय सम्यग्दर्शन होता है ? पडित जी ने उत्तर दिया, चौथे गुणस्थान मे निश्चय सम्यग्दर्शन होता है। प जवाहरलाल जी भीण्डर और मैं दोपहर उनके निवास पर मिलने जाते तो वहाँ इन सब विषयो पर चर्चाएँ होती और पडित जी द्वारा आगमानुसार शकाओ के समाधान कर दिए जाते थे।

**मेरा पडित जी से अन्तिम मिलन**

पडित जी के देहावसान से लगभग एक वर्ष पूर्व भोपाल के प राजमल जी और मैं उनसे मिलने हस्तिनापुर गए थे। वहाँ के एक कमरे मे पडितजी रूके थे। उस कमरे की स्थिति देखकर हम लोगो को बडा कष्ट हुआ। छात्रावास की भोजनशाला से रोटियाँ आ जाती थीं। बाई (पडित जी की पत्नी) की आँखो की रौशनी न होने पर भी रोटियाँ किसी प्रकार गैस जलाकर गरम करके पडित जी को खिलाती थीं। ऐसा प्रतीत होता है, लेखन की सुविधा होने के कारण ही पडितजी वहाँ रूके थे।

मिथ्यात्त्व अकिचित्कर के सम्बन्ध मे पडित जी से विस्तृत चर्चा हुई। मैं एक पुस्तक लिखकर ले गया था। जिसमे मैंने सौ बिन्दुओ को लेकर मिथ्यात्त्व अकिचित्कर के विरोध मे लिखा था। पडित जी द्वारा इस लेख को पढने के निर्देश पर मैं इसे पढता जाता और यत्र–तत्र वह जहॉ–जहॉ सुधारने को कहते गए मैं करता चला गया। पडित जी को पूरा आगम ज्ञात था। कौन–कौन विषय धवला या अन्य ग्रन्थो मे कहॉं–कहॉ आया है, वे सूचित करते जाते। इनमे से कई बिन्दुओ का उपयोग उन्होने अपनी "मिथ्यात्त्व अकिचित्कर परिशीलन" मे कई जगह किया है। इसके पूर्व डॉ देवेन्द्र कुमार नीमच भी पडित जी के पास अपनी लिखी पुस्तक दिखाने हस्तिनापुर गये थे। उनसे भी पडित जी की विस्तृत चर्चा हुई थी। मेरे ख्याल से पडित जी ने इसके ५–६ माह बाद ही अपनी पुस्तक "मिथ्यात्व अकिचित्कर" लिख ली थी। एक बडे महाराज के विरोध के कारण जब कोई भाई उस पुस्तक को प्रकाशित करने को तैयार नहीं हुआ तो पडित जी ने स्वय ही उस पुस्तक को प्रकाशित करवा लिया। यह पुस्तक क्या, इस विषय पर लिखा गया बेजोड दस्तावेज ही है। समाज मे इसका काफी सम्मान भी हुआ।

असदिग्धरूप मे पडित जी को जैन धर्म–सिद्धात का अगाध ज्ञान था। प्राय जैन–सिद्धात के सभी पक्षो पर उनकी आधिकारिक पकड थी। एक श्रेष्ठ विद्वान् ने तो उन्हे आज के आ भूतबलि और पुष्पदन्त के समकक्ष बताया है। किन्तु मै तो कहता हूँ कि आगमवेत्ता सब आचार्यो के ज्ञान के वे सगम थे। ऐसा कौन सा विषय था जो उनसे अछूता रह गया हो। चारो अनुभोगो के ज्ञान के साथ षट्खण्डागम धवला, कषायपाहुड, महाबध पचसग्रह आदि की पूरी जानकारी उनको थी। एक प्रकार से ये विषय उन्हे मौखिक याद थे। धवला आदि की विस्तृत टीकाओ के साथ ६४–६५ मौलिक विषयो पर लिखी उनकी पुस्तके आज उपलब्ध हैं। उन्होने सैंकडो लेखादि भी लिखे जो विविध पत्रिकाओ मे प्रकाशित होते रहे।

**पडितजी की उदारता**

पडित जी एक साधारण स्थिति के गृहस्थ थे। सीमित आय थी। आय का कोई स्थायी स्रोत नहीं था। फिर भी कोई विद्वान् या जैन गृहस्थ अभावग्रस्त होता तो जानकारी मिलते ही पडित जी अपना सबकुछ देकर उसकी सहायता करते थे। ऐसे कई उदाहरण मेरे पास है। विद्वानो का सदैव और पूरा–पूरा वे ध्यान रखते थे। मै स्वय ही इसका अनुभवी हूँ। बीना विद्यालय मे मुझे अनकरीब २५) मासिक वेतन मिलता था। पडित जी उन दिनो बीना मे ही थे। जब उन्हे मेरे वेतन की बात ज्ञात हुई तो उन्होने विद्यालय की प्रबधकारिणी कमेटी से कहकर मेरा वेतन ४५) कराया था। प्रमाण स्वरूप एक अन्य विद्वान् का उदाहरण है, वे विद्वान् अर्थाभाव से अपने द्वारा अनूदित ग्रन्थ का प्रकाशन नहीं करा पा रहे थे। स्वय पडित जी ने अपनी ओर से पैसो का प्रबध करके उनका ग्रन्थ प्रकाशित करवा दिया। आप वर्णी ग्रन्थमाला के मत्री तो थे ही। उस ग्रन्थमाला मे भी जब–जब प्रकाशन मे आर्थिक बाधा हुई, पडित जी ने अपनी ओर से उसे दूर करके ग्रन्थ का प्रकाशन रूकने नहीं दिया। अपने पास भी पैसा नहीं हुआ तो मित्रो को प्रेरणा देकर उनसे भी सहयोग करा देते थे। ऐसी उदारता कि विवेचन नहीं कर सकते।

सोनगढ मे जब विद्वत् परिषद् का अधिवेशन हुआ, उस समय मै लखनऊ था। वहॉ पडित जी का एक जरूरी पत्र मुझे मिला। जिसमे मुझे सोनगढ आने को लिखा था। सोनगढ स्वाध्याय ट्रस्ट की ओर से भी एक आमत्रण पत्र भिजवा दिया। सपरिवार मैं सोनगढ पहुँचा। मैंने देखा कि अधिवेशन समाप्त होने पर परिवार सहित मेरे मार्गव्यय को ट्रस्ट से दिलवा दिया। इसी प्रकार मुझे याद है कि बीना मे एक जैन

बन्धु नेत्रहीन थे। आपने समाज की प्रबन्ध कारिणी से प्रयत्न करके उनके गुजारे के लिए हर माह के खर्चे का प्रबन्ध करा दिया। उनकी उदारता के अन्य अनेक उदाहरण हैं।

सघर्षपूर्ण जीवन व्यतीत करते हुए भी उनका जीवन आदर्शपूर्ण था। आज के युग मे ऐसे विद्वानो की तुलना क्या करना ? इनके जीवन के आदर्श अनुकरणीय हैं। पडित जी द्वारा सम्पादन–लेखन–प्रकाशन की जो–जो योजनाएँ प्रारम्भ की थी, उसके विपुल साहित्य का लाभ जैनाजैन समाजो के लोग युगो तक उठाते रहेगे। दु ख उस बात का है आज बडी–बडी पूजा–प्रतिष्ठाओ मे लोग लाखे–लाख रुपयों का अपव्यव कर रहे हैं, किन्तु विद्वानो द्वारा त्याग एव श्रमपूर्वक तैयार किए गए ग्रन्थो के प्रचार–प्रसार पर भी ध्यान दिए जाने की भी आवश्यकता है। सभव है किसी प्रभावशाली व्यक्ति अथवा सस्था का इस ओर ध्यान जावे तो जैन दर्शन व साहित्य के क्षेत्र मे व्यापक और ठोस प्रगति हो सकती है।

जैसा कि मै पहले लिख चुका हूँ कि हस्तिनापुर का हमारा मिलन–अन्तिम था। हमे लगा कि पडित जी की अन्तिम भावना यही थी कि उनका मरण समाधिपूर्वक हो। इसके लिए उन्होने पूरी तैयारी भी कर रखी थी। जब हम लोग हस्तिनापुर से आने लगे तो उन्होने नीचे सडक पर आकर सजल नेत्रो से कहा था, "भैया हमारे समाधिमरण का पूरा ध्यान रखना"। हम लोगो ने पूर्ण सहयोग देने का वचन भी दे दिया। खेद है कि हम लोग अपने वचन को नहीं निभा पाये। इसके कारण भी थे । इसके कुछ माह बाद पडित जी अपने एकमात्र पुत्र अशोक जी के पास रूडकी चले गये थे। वहॉ उनकी परिचर्या मे कोई कमी नहीं थी। सो वहॉ आगे पीछे बाई का और पडित जी का उनकी इच्छानुसार समाधिपूर्वक देहावसान हो गया।

पडित जी के तपस्वी जीवन की अन्तिम, समाधिमरण की जो भावना थी–वह भी उन्होने निर्मोहता, निर्भयता से प्राणो का विसर्जन करके पूरी कर ली। एक आदर्श धार्मिक विद्वान् ने अपने जीवन की साधना को सफल कर लिया। ऐसा लगता है वे आत्मबल से परिपूर्ण सम्यग्दृष्टि विद्वान् थे। अल्पससारी होने के कारण कुछ पर्यायो को पार करते हुए, कालान्तर मे अवश्य ही मोक्ष जायेगे। मेरी यही भावना है कि पडित जी जन्मान्तरो को पार करतु हुए धर्माराधना पूर्वक तपस्या मे सफल होकर मोक्षगामी हो। मैं भी उन्हीं के पथ पर चलते हुए अपना जीवन सफल करूँ।

**(स्व.) प.भुवनेन्द्र कुमार शास्त्री**
**महावीर स्वाध्याय सदन**
**गुजराती बाजार, सागर (म.प्र.)**

प्रतीक्षा में —

इस माह का ज्ञानोदय न हो पाया था कृपया भेज दीजियेगा

मैं श्री सोनागिरजी जा रहा हूं अगर आपका आने का विचार हो तो सूचित कीजियेगा ताकि मैं प्रबंध करूं

व एक जवाब पत्र शीघ्र देना

आपका कृपा पात्र

जयवंतराय जैन

# भारतीय ज्ञानपीठ काशी

मंत्री—
अयोध्याप्रसाद गोयलीय

डालमियानगर
(बिहार)
ता० १६।३।४७

प्रिय बन्धु फूलचन्द्रजी,

आपका ६ मार्च का पत्र मिला। मुझे यह जानकर अफसोस हुआ कि आपने मेरी स्थिति को ठीक नहीं समझा। क्या मुझे 'ज्ञानोदय' के प्रकाशक होने के नाते लेखकों से लेख मांगने का अधिकार नहीं है। और यदि है तो क्या जितने लेख मैं मंगा लूँगा वे सब आप ज्ञानोदय में प्रकाशित कर सकेंगे? या आप स्वयं जो ज्ञानोदय के लिए लेख मंगाते हैं, उनमें आप पत्र लिखते ही बाध्य हो जाते हैं कि लेखक के लेख भेज देने पर आपको छापना ही पड़ेगा। यदि ऐसी बात है तो सचमुच निमंत्रण देकर मैंने अनधिकार चेष्टा की।

मेरा अभी तक विश्वास है कि मंत्री होने के नाते मेरा यह कर्तव्य है कि मैं विद्वानों से — प्रेरणा करके निबंध और ग्रंथ मंगाऊं, और उन्हें प्रकाशन का निर्णय देने के लिए संपादक के पास भेजूँ। और यदि संपादक किसी कारण से उसे प्रकाशन का निर्णय दे सकें तो मैं अपने गौरव, अधिकार और मित्रता की तनिक भी चिन्ता किए बिना कृति को वापिस भिजवा दूँ। मेरी इस गलत फहमी की वजह से यदि आपको तनिक भी क्लेश हुआ हो, जैसी कि मैं आशा करता नहीं —

# भारतीय ज्ञानपीठ काशी

मंत्री—
अयोध्याप्रसाद गोयलीय

डालमियानगर
(बिहार)
ता०

चाहता हूँ, तो वह निमंत्रण भेजने वाले शब्द वापिस ले रहा हूँ।

हाँ एक बात याद आई। आपने मुझे ज्ञानोदय में लेख भेजने के लिए निमंत्रण दिया था। मैं अब आपके पास एक ऐसा लेख भेजना चाहता हूँ जिसे आप कहीं-से-कहीं लिखा देते पर भी छापने को प्रस्तुत नहीं होंगे। किन्तु निमंत्रण देने के कारण अब आप छापने को बाध्य हैं। कृपया लिखें तो भिजवा दूँ।

आपका बन्धु,
अ.प्र. गोयलीय

# श्री दिगम्बर जैन पंचायत

क्रम सं० ३६ ललितपुर ( झाँसी )

विभाग- ता० ६।१०।५१

श्रीमान् आदरणीय पं० फूलचन्द्र जी सिद्धान्तशास्त्री
भदैनी बनारस

महोदय — सादर जय जिनेन्द्र

आपका कोई पत्र नहीं सो ई दीजियेगा। पूज्य वर्णी जी ने जरूर बताया है कि आपका पत्र आया जिसमें आपको बुखार आने से कुछ अस्वस्थ हो गये तथा आप की पुत्रियां भी अस्वस्थ हैं। अब आपने तथा आपकी पुत्रियों ने स्वास्थ्य लाभ किया होगा अतः आप शीघ्र आने की कृपा कीजियेगा क्योंकि जब से आप गये हैं तब से कालेज को चन्दा उगाही में कोई प्रगति नहीं हो रही है प्रायः नहीं के बराबर है और पूज्य श्री बाबा जी भी आपकी याद किया करते हैं आपके न होने से पूज्य श्री जी आपका मन्तव्य प्रायः प्रगट किया करते हैं कि वह यहां से कार्तिक सुदी २ को प्रस्थान करेंगे अतः आपसे प्रार्थना है कि आप शीघ्र ही आजाइयेगा ताकि पूज्य बाबा जी भी यहां पर कुछ रुक जावें जैसी कि हम सब लोगों की इच्छा हो रही है। कालेज के वास्ते भूमि की रजिस्ट्री वगैरा होने की कार्यवाही जरूर चल रही है आपके यहां पर आ जाने पर निश्चित ही कालेज भी

वालचंद देवचंद शहा

" मधुकुंज "
नौरोजी कॉसलेन घाटकोपर
मुंबई ७७

18-5-68

श्रीमान् पं. फूलचंद जी सिद्धान्तशास्त्री मु. वाराणसी
सप्रेम जयजिनेन्द्र

जैन संस्कृति संघ सोलापुर श्री धवला के प्रथम पांच खंड छपवाना चाहती है. वे खंड अप्राप्य है. इस विषयमें जब आपके साथ चर्चा की थी तब आपने कहा था पुनर्मुद्रण के समय छ पाठोंके भागोमें गलतियां रही है वह सुधारकरके छिपवाना. अशुद्धियां किस जातकी है यह कल्पना नही. सिद्धान्त के विरोध असावधानीसे रहा हो तो वह सुधारना जरूरी है. भाषाकी अशुद्धि होती वह उपेक्षणीय है. सूत्र का या टीका का अर्थ करनेमें गलती रह गई है क्या? इस बारेमें खुलासा करेंगे तो विचार करके छापने का कार्य शुरू करेंगे. इस कार्य की प्रुफ आदि देखनेका कार्य कोई करेगा क्या उनको यथायोग्य वेतन दिया जायगा.

पू. समंतभद्र महाराज का स्वास्थ्य अच्छा है. डॉ. विद्याचंद्रजी को बीचबीचमे मानसिक व्यथा आती रहती है

आपका स्वास्थ्य अच्छा होगा - शेष कुशल
योग्य सेवा लिखें - पं. कैलाशचंद्रजीको जयजिनेंद्र

वालचंद देवचंद

राजेन्द्रकुमार जैन

११ कीलिंग रोड,
नई दिल्ली।

२३ सितम्बर १९५१

प्रियवर बन्धु,

दिल्ली में आगामी ३ और ४ अक्टूबर को जो दिगम्बर जैन कन्वेन्शन होने जा रही है; उसके लिये आपको निमन्त्रण पत्र भेजा था। आशा है अवश्य ही मिला होगा। अभी तक आपका उत्तर नहीं मिला। उसकी बड़ी प्रतीक्षा है।

आज के समय में देश और समाज की स्थिति को देखते हुए यह अत्यन्त आवश्यक हो गया है कि समाज के गणमान्य व्यक्ति बैठ कर तीर्थों की रक्षा, शिक्षण संस्थाओं के सुचारु रूप से संचालन तथा सामाजिक सुव्यवस्था आदि ज्वलंत प्रश्नों पर विचार विनिमय करें। जब तक एक ही बार मतैक्य से कोई निर्णय नहीं किया जाता तब तक कोई बात पूरे समाज को स्वीकार भी नहीं होगी। इस प्रकार का विचार विमर्श बड़े बड़े सम्मेलनों में न होकर प्रमुख व्यक्तियों द्वारा ही शांत वातावरण गम्भीरता पूर्वक होना चाहिये। इसी दृष्टिकोण से प्रमुख व्यक्तियों को ही निमंत्रित किया गया है। आप समाज के कर्णधार हैं। इस कारण आपका पधारना अत्यन्त आवश्यक है

आज तक इस सम्मेलन में पहुंचने की जो स्वीकृतियां प्राप्त हुई हैं, वे बहुत ही उत्साह वर्धक हैं। उनमें सेठ शांति प्रसाद जी, कलकत्ता, सेठ भाग चन्द जी सोनी, अजमेर, सेठ हीरा लाल जी तथा सेठ राजकुमारसिंह जी इन्दौर, पं० इन्द्र लाल जी शास्त्री, जयपुर, सेठ छोटे लाल जी, कलकत्ता, श्री कन्छेदी लाल जी, जबलपुर, श्री जमना प्रसाद जी, नागपुर, आदि आदि सज्जनों की स्वीकृति प्राप्त हो चुकी है।

आप कृपा कर शीघ्र ही अपने आने की स्वीकृति तथा पहुंचने के समय से सूचित कीजियेगा ताकि उसी प्रकार आपको स्टेशन से लेने का और ठहरने का प्रबन्ध किया जा सके,

शुभाकांक्षी,

श्री वीतरागायनमः

ता० ८।१०।१९२८

श्री विमल सागर जैन साधू सोलापूर रावजी माईदोशी
श्रीमान सिद्धांत शास्त्र संपन्न फूलचंद शास्त्रीजीसे
दर्शन विशुद्धि पूर्वकाशीर्वाद विशेष मे हि आपर जपजप
ध्यान स्वाध्याय करता हुआ सानंद हूं आपके तर-
फसे बहोत दिन से सुख समाधानीका समाचार
कुछ नाही है सो लिखना ये पत्र लिखनेका कारण,
एक है की श्रीमान साहू शांति प्रसादके ग्रंथ संस्था
से प्रसिद्ध किये हुअे श्री राजवार्तिकके दोनो
भाग मंगानेका मेरा विचार है यद्यपि कलकत्तामे
श्री पन्नालाल बाकलीवालने हिंदी टीका सहीत जो
राजवार्तीक छप चुका है सो मेरे पास है तोभि ये दोनो
ग्रंथ संग्रहार्थ मंगानेका मेरा विचार है ~~सो आपके~~
लिये इस संस्थामे कुछ सवलत है ~~क्या~~ अपुना पीछे
एक दो पुस्तक मैने मंगायाथा उस समय आपने पोष्ट
खर्च न लेते हुये ग्रंथ भेजदिये थे उसी मुजब ए दोनो
ग्रंथ मिलनेका संभव होवतो २० रूपयोकी मनीआर्डर
भेजकर मंगानेका मेरा विचार है सो आपने विचार
करके उत्तर भेज देना श्रीमान पंडितज्ञानचंद्र

सुखलालजीने दर्शनके उपर जो पुस्तक लिखाता
उसको सरकार गवर्नमेंटसे ५००० पांच हजारका इनाम
मिला है सो पुस्तक बनारसमे निचे लिखे पतेपर
मिलता है उनोने तीन पुस्तक लिखे है दो तो गुजराथीमे
है और एक हिंदीमे सो हिंदीमेकी एक प्रत मुजको
चाहिये जिसकी किंमत ७ सात रूपिया है आपको
उत्तर आ जाय तो मै ७ रूपयोकी मनीआर्डर भेज सक-
ता हूं लेकिन संस्थासे कुछ पोष्ट कुछ न मिलती होय
तो मेरे वास्ते आप पोष्टखर्च नहि करना चाहिये ख्यालमे
रखना रखना विशेष आपकी लडकी जो की कालेज मे
पढती उसकी शादी हो गयी एसा सुना जाता है सो लिखना
आप पति पत्नी बनारसमे सुखसे रहते होंगे सो
लिखना आपको एक लडका [illegible] पढता है
उसके उपर और कोई संतती हुयी होगी सो भि लिखना
इत्याशीर्वाद.

इस दरम्यान यदि आजाय तो मुजको
मिलना चाहिये क्षेम समाचार
देते लिखते रहेना [illegible]

भारतीय ज्ञानपीठ

६ अलीपुर पार्क प्लेस

कलकत्ता -२७

दिनांक १६-११-५६

मान्य पण्डितजी,

आपका कृपापत्र मिला । मैं लगभग १।। महीने बाद कलकत्ता लौटा हूं इसलिए जल्दी उत्तर नहीं दे सका । इस सम्बन्ध में पूरी जानकारी लेकर और आगे प्रयत्न करके आपको शीघ्र ही लिखूंगा । आपने स्व० पं० महेन्द्र कुमार जी के कुटुम्ब ~~के-लिए~~-- की भलाई के लिए इतना सब प्रयत्न किया और कर रहे हैं इसके लिए हम सब आपके आभारी हैं

आपका

लक्ष्मीचन्द्र जैन

पं० जगन्मोहन शास्त्री,
२।३८ भदैनी,
बनारस ।

R. S. Diwakar
B A, LL B.
District Information Officer,
JAUNPUR (U.P.)

बन्धुवर,

आपका पत्र मिला, पढ़ा और हृदय क्षुब्ध हुआ। कई बार पत्र पढ़ा और आप के मन की वेदना को समझा। आप स्वतन्त्र पत्र अवश्य ही निकालें, मुझे विश्वास है समाज में ऐसे भी विवेकशील सज्जन निकल ही आयेंगे जो उसे सहयोग देंगे। उसके संपादक-मंडल में भी सम्मिलित होने की बाबत जो आपने पूछा है सो मुझे एतराज़ तो हो ही क्या सकता है पर उसकी ज़रूरत नहीं दीखती है, क्योंकि मेरा नाम हो या न हो, मेरा सहयोग आपको वैसा ही रहेगा, बल्कि जब आप स्वतन्त्र पत्र निकालने लगेंगे तब मैं विशेष रूप से आपको सहयोग दूँगा और लेखादि के अतिरिक्त और भी (जितना बन सकेगा) सहायता व सहायता देने दिलाने का पूरा प्रयत्न करता रहूँगा। आप मुझ पर पूरा विश्वास रख सकते हैं।

कलकत्ता से क्या उत्तर आया, क्या विस्फोट हुआ या होने जा रहा है, यह सब समाचार दीजियेगा। ज्ञानोदय में नहीं, ज्ञानपीठ में नहीं, आपके भावी कार्यक्रम में ही मेरी विशेष दिलचस्पी है, इसीलिये जानने की उत्सुकता रहेगी। आप जो भी पत्र निकालेंगे वही ज्ञानोदय होगा, यह मुझे विश्वास है।

टिप्पणियाँ अभी नहीं मिली हैं; मिल जायेंगी।

मुझे अस्वस्थ व मजबूर देखकर व सुनकर गहरी चिंता न कीजियेगा। आप परेशानी में हैं पर क्योंकि [illegible] बच्चू पर दैनिक पत्र नहीं निकल सकेगा इसलिये कष्ट दे रहा हूँ। और [illegible] आप अपने पत्र को आकर्षक करें, क्योंकि इस

*R. S. Diwakar,*
*B A, LL.B.*
District Information Officer,
JAUNPUR (U P)

ताजे समाचारों से अवगत कीजियेगा। श्री पं० फूलचन्द जी साहब तक मेरा आश्वासन पहुँचाइएगा। हम दोनों आप दोनों को प्रणाम निवेदन करते हैं और आपकी पत्नी साहिबा से नमस्ते कहती हूँ।

[illegible]

[illegible]

आपका

॥ श्री जिनाय नमः ॥

दि० ८-४-६६

श्रीमान् माननीय पं० फूलचन्द जी साहब सिद्धान्त शास्त्री

सादर जयजिनेन्द्र।

जिनधर्म प्रसादात् अत्र कुशलं तत्रास्तु। इस वर्ष ~~पूज्य~~ परम पूज्य १०८ जयसागर जी महाराज ने इस वर्ष ग्रन्थाधिराज षट्खण्डागम श्री धवलादि का का स्वाध्याय किया है। इस स्वाध्याय से जहाँ ज्ञान की वृद्धि तो हुई है किन्तु कितने ही स्थल व कितने ही विषय अस्पष्ट एवं समझने शेष रह गये हैं। एवं पूज्य महाराज श्री का विचार आपके से आगमाभ्यासी विद्वान से उन्हें समझने का है। अतः आप चातुर्मास में समय दे सकें तो अवश्य देवें। पत्र द्वारा आप अपनी स्वीकृति जल्दी प्रदान करें। ताकि चातुर्मास आप को निमंत्रित कर सकूं। शेष कुशल योग्य सेवा लिखें। बैरंग पत्रोत्तर देवें। इस हेतु १५ नये पैसे के टिकिट भेज रहा हूँ।

भवदीय

शान्तिकुमार [illegible]

साहित्यशास्त्री

श्री नन्दलाल जी माणिकचन्द

रामगंजमंडी कोटा राजस्थान

S. T. No. 8 161

Central S. T. No 8 57

Telegram "BALAK" Phone No. 349

**M/s. Bhagwandas Shobhalal Jain**

Bidi Manufacturers and Bidi Leaves Merchants

Chamelichouk, Saugor M. P

**मे. भगवानदास शोभालाल जैन**

*बीड़ी निर्माता एवं बीड़ी पत्ते के व्यापारी*

चमेलीचौक, सागर ( एम पी )

तारीख १६-१०-१९६८

मान्यवर पण्डित श्री फूलचंद जी सा०

सादर जयजिनेन्द्र।

कुशलता के समाचार नहीं भी दीजियेगा। आपकी कृपा से यहां कुशलता है।

श्री तारण स्वामी जी के किसी ग्रंथ के अनुवाद करने के विषय में आपसे चर्चा हुई थी तथा आपने उसकी एक प्रेसकॉपी तैयार कर देने की बात कही थी उस प्रकरण में निवेदन यह है कि हमें एक स्थान से स्वामी जी द्वारा रचित १२ ग्रंथों के संग्रह की एक प्रति प्राप्त हुई है जो सम्वत् १८२० की हस्तलिखित है उनके द्वारा रचित केवल २ ग्रंथ उसमें नहीं हैं (नाममाला व छद्मस्थवाणी) यह प्रति मैं आपके पास पहुंचाना चाहता हूं।

आपसे हुई चर्चा एवं आपकी अभिरुचि श्री ब्रह्मचारी गुलाबचंद जी से भी व्यक्त की थी उन्हें बड़ी प्रसन्नता हुई और उन्होंने 'उपदेश शुद्ध सार' ग्रंथ के अनुवाद कराने का सुझाव एवं जोर दिया। श्री ब्रह्मचारी शीतलप्रसाद जी ने भी इस ग्रंथ का अनुवाद किया था प्रकाशित किया गया था उसकी एक प्रति भी उपरोक्त हस्तलिखित प्रति के साथ भेजना चाहता हूं। इस सम्बन्ध में हमारा विचार आपसे प्रत्यक्ष भेंट करने का है यदि निकट में आपका कोई कार्यक्रम इस ओर आने का हो तो कृपया सूचित करें, ~~या अन्य~~ उस समय उपरोक्त प्रतियां भी आपको दे सकेंगे। या आप लिखें तो आपके लिखे अनुसार पते पर किसी व्यक्ति के साथ अथवा डाक द्वारा प्रतियां भेज दें, आपसे प्रत्यक्ष भेंट होने का योग भी आगे पीछे कोई न कोई बन ही जायेगा।

आशा है आप सर्व सानंद होंगे, पत्रोत्तर शीघ्र देने की कृपा करें।

आप नलोद पंहुचने वाले थे उस समय हम भी नलोद पहुंचे थे किन्तु आप ता. 23 को वहां न पहुंच सके ता 24 को पहुंचे. और हम ता 23 को ही वहां से चले आये इसलिये वहां आपसे मिलना न हो सका |

आपने सोनगढ़ में १४ ग्रन्थों की छपी हुई अध्यात्म वाणि प्रति देखी थी वह भी आपके पास पहुंचाना चाहते हैं, अच्छा तो यही रहेगा कि सभी प्रतियां एक साथ आपसे मिलते पर ही आपको देदें व चर्चा आदि भी आपसे करलें अतएव जहां तक हो सके पारस्पर मिलने का योग बनजाये तो बहुत अच्छा हो |

[illegible]

[illegible]

[illegible]

[illegible]

डा० नेमिचन्द्र शास्त्री
एम. ए. (संस्कृत, प्राकृत एवं हिन्दी), पी-एच. डी., डी. लिट्.
अध्यक्ष — संस्कृत-प्राकृत-विभाग
एच० डी० जैन कॉलेज, आरा
मगध विश्वविद्यालय

मोक्षा भवन
१, महाजन टोली
आरा

8.8.60

आदरणीय पण्डितजी,

सादर प्रणाम,

आपका स्नेह और भलाई तो मुझे प्राप्त है ही। अत मैं आप के स्नेह-संबल के आधार पर आपसे निवेदन करने का साहस कर रहा हूँ। लखनौ में अ.भा.दि. जैन विद्वत्परिषद का नैमित्तिक अधिवेशन १८ १९ और २० अक्टूबर को सम्पन्न होने जा रहा है। इस अधिवेशन में आप जैसे वरिष्ठ मूर्धन्य विद्वान का सम्मिलित होना आवश्यक है। मेरी यह विनीत प्रार्थना है कि आप अन्य आवश्यक कार्य छोड़कर लखनौ अवश्य पधारने की कृपा कीजिए। मुझे विश्वास है कि आप मेरी प्रार्थना को अवश्य स्वीकार करेंगे।

आपने मुझे अनुज जैसा स्नेह दिया है। अत आपको मेरी बात मानना आवश्यक है। मेरी गलतियों से आप अवगत हैं। आप की उपस्थिति से मुझे तो प्रसन्नता मिलेगी ही, साथ ही विद्वत्-परिषद का भी सम्मान बढ़ेगा।

आपका

नेमिचन्द्र शास्त्री

ॐ

# Shree Dig. Jain Swadhyay Mandir Trust

श्री दि. जैन स्वाध्याय मंदिर ट्रस्ट
सोनगढ़

SONGAD
(Saurashtra)

Ref. No. _     Date ૩-૬-૭૦

श्रीमान् पं॰ फूलचन्द्रजी सा॰

सादर जयजिनेन्द्र।

श्री परमागममन्दिरमे उत्कीर्ण करानेके लिये श्री समयसार आदि परमागमोंकी मूल प्राकृत गाथाओके संशोधन-कार्य सम्बन्धी आपकी ओर से कोई समाचार प्राप्त नहीं हुआ।

अपरञ्च निवेदन कि— श्रीमान् ए. एन उपाध्येजीने प्राकृत गाथा संशोधनका सम्पूर्ण बोझ अपने शिर पर उठाना सहर्ष स्वीकार किया है। अत आपसे अनुरोध है कि आपने संशोधनका जो कुछ कार्य किया हो, उसे शीघ्र सोनगढ भेज देनेकी कृपा करे। साथही श्री अष्टपाहुड की गाथाओके पाठान्तरकी नोट-बुक आपको जो भेजी है, उसे भी कृपया भेज दे।

पूज्य स्वामीजी सानन्द सुखशान्तिमें बिराजमान हैं।

आप सर्व सकुशल होंगे।

भवदीय-
રામજી માણેકચંદ દોશીના
જયજિનેન્દ્ર

ॐ

# Shree Dig. Jain Swadhyay Mandir Trust

श्री दि. जैन स्वाध्याय मंदिर ट्रस्ट
सोनगढ़

SONGAD
(Saurashtra)

Ref. No. ________ Date १५-६-७०

सम्माननीय श्रीमान् पं. फूलचन्द्रजी सा०

सादर जयजिनेन्द्र।

आपका ता० १३-६-७० का पोस्टकार्ड आदरणीय बापूजी श्री रामजीभाईको मिल गया है। और उनहीके आदेशसे आपके पत्रका प्रत्युत्तर लिख रहा हूँ।

श्रीमान् ए. एन उपाध्ये जी का, प्राकृत गाथा संशोधन कर देनेके लिये सहर्ष स्वीकृति-रुप जब पत्र आया, उसी समय उनको संशोधनविषयक निम्न संकेत कर दिये हैं।

(१) संशोधन प्राचीन प्रतियोके आधारसे करे। इसके लिये भाण्डारकर इन्स्टीट्युट-पूना, अथवा अन्यत्र कहींसे भी प्राचीन प्रतिया मंगा लेवे।

(२) संशोधनमे जहाँ पाठभेद मिलते हो वहाँ श्री अमृतचन्द्रजीकी टीकाका आशय देखकर श्री अमृतचन्द्रजीके आशयके अनुरूप ही पाठ ग्रहण करे। क्योंकि श्री अमृत-चन्द्रजी एवं श्री जयसेनजी – दोनोकी टीकामे अनेक स्थल पर पाठभेद मिलते हैं।

(३) प्राकृत गाथाका शोधन व्याकरण, गेयता (छंद-मात्रा आदि) और श्री कुन्दकुन्द-स्वामीने जिस प्रकारकी प्राकृत भाषामें परमागम लिखे हो उस भाषाशुद्धि – इत्यादि सभी दृष्टिसे सम्पूर्ण शुद्ध होना अत्यन्त आवश्यक है।

फिर भी आज आपका पत्र आनेसे श्री उपाध्येजीको पुनः संकेत कर दिया है कि-जो भी पाठ तैयार हो वह प्राचीन प्रतियोंके आधारसे ही होना चाहिए। केवल सौरसेनी-करणके फेरमें न पड़े, अर्थदृष्टिसे भी विचार कर संशोधन करना उपयुक्त होगा।

पाठसंशोधनके विषयमें आपका सुझाव उपयुक्त है। आपके सहृदय सहयोगके लिये आपका धन्यवाद सह आभार। हमे आशा ही नहीं किन्तु विश्वास है कि आगे भी आपकी ओरसे श्री जिनवाणीकी भक्तिपूर्ण सम्पूर्ण सहयोग मिलता रहेगा।

पूज्य गुरुदेव सुखशान्तिमें विराजमान हैं। आप सकुशल होंगे। भवदीय– ब्र. चन्दूलाल

# दिव्य ध्वनि

(श्रद्धाप्रधान मासिक पत्रिका)

सम्पादक
बलभद्र जैन

क्रमांक........

मोती कटरा,
आगरा-१

दिनांक १—६—१९६०


श्रीमान् माननीय पंडितजी!

सादर जयजिनेन्द्र

आपका कृपा-पत्र मिला। संभवतः आपको स्मरण होगा, कई वर्ष पूर्व पर्यूषण पर्व में कलकत्ता में आपने मुझे निमन्त्रण दिया था कि मैं आपके साथ सोनगढ़ कैम्प में आ जाऊँ। इस बातचीत के बाद मुझे सोनगढ़ जाने को अवकाश नहीं मिल पाया और इस बीच मैं समाज के इस वैचारिक संघर्ष में प्रायः तटस्थ रहा। मैंने दिव्यध्वनि पत्रिका को भी प्रायः इससे दूर रक्खा। किन्तु अब मुझे ऐसा अनुभव होता है कि सामाजिक क्षेत्र में तटस्थता अव्यावहारिक है। कलकत्ता में [illegible] आपको वचन दिया था कि मैं यथावकाश सोनगढ़ जाऊँगा। अतः मैं गत दिसम्बर मास में पहली बार सोनगढ़ गया था। वहाँ से आने पर मैंने आपसे मि... का समय लिया था और आपका पत्र भी आ गया था किन्तु तभी दिल का दौरा पड़ने के कारण मैं आपसे भेंट नहीं कर पाया। अब मेरा स्वास्थ्य पहले से ठीक है। अतः मैं इसी सम्बन्ध में आपसे परामर्श करना चाहता हूँ। आपका उत्तर मिलने पर मैं आपसे मिलूंगा।

योग्य कार्य!

भवदीय
बलभद्र जैन

आप संभवतः विदेश भी जा रहे हैं। यदि आप उचित समझें तो मैं वहाँ पहुँच कर आपसे भेंट करूँ।

धर्मचन्द सरावगी

फोन : २१-५५६४
ग्राम : जैनसमोर

जैन हाउस, ८/१, एस्प्लानेड ईस्ट, कलकत्ता-१

दिनांक १६ जून १९७०,

आदरणीय फूलचन्दजी शास्त्री,

सादर जय जिनेन्द्र ,

श्री सन्मति ज्ञान प्रचारिणी के नाम ३५००-०० रूपयों की पोस्टल सार्टीफिकेट लेने के सम्बन्ध में आपसे गत जनवरी महीने से पत्र-व्यवहार चल रहा है। गत १० मार्च १९७० को मेरे लड़के निर्मल कुमार ने आपको एप्लीकेशन फार्म भेजे, जिन पैर तीन जगह पेन्सिल के निशान ✗ लगाये थे उन जगहों पर उन्ही लोगों की सही करा कर भेजने को लिखा था जिन्हें सही करने का अधिकार है। वह फार्म अभी तक नहीं आए। इस पर मैंने दिनांक २३-४-७० को एक रजिस्ट्री-पत्र दिया, सोचा पहला पत्र शायद आपको न मिला हो। फिर आपके पुत्र अशोक कुमार का पत्र मिला कि कागजात सब मिल गये हैं पर आपकी अनुपस्थिति के कारण सही करा कर नहीं भेजे जा सके हैं। उस पत्र को आए भी लगभग डेढ़ महीना हो गया हमारे पास कोई फार्म सही होकर नहीं आए। कृपया देखें कहां देर हो रही है। पोस्ट आफिस से रूपये निकाले ६ महीने हो गये। व्यर्थ में संस्था को ब्याज का नुकसान लग रहा है। अब जितनी जल्दी हो सके फार्म सही करा कर भेज दें।

कृपा बनाये रखें। योग्य सेवा लिखें।

भवदीय,
धर्मचन्द
( धर्मचन्द सरावगी )

पता:-
श्री फूलचन्दजी शास्त्री,
श्री सन्मति ज्ञान प्रचारिणी जैन समिति,
सन्मति जैन निकेतन,
नरिया, ( वाराणसी-५ )

पत्रोत्तर दीजिये गा योग्य
सेवा कार्य लिखिये गा आज
भैया सिवनी से लेने के लिये
आये है ता० १८ रोज के लिये
जा रही हूं।
आप पत्र डोंगरगढ़ ही देवे
प्रकाश सब इन्तजाम
कर देवेगा पत्र का जवाब
शीघ्र दीजियेगा सब कोई
कहते है कि पत्रिका शीघ्र छपना
चाहिये आप की बहिन
नर्मदा

श्री

डोंगरगढ़
ता० 10-11-70

श्री० आ० पं० जी साहब
जै जिनेश
अत्र कुशलं तत्रास्तु
आप को तीन पत्र दिये मगर आप का
कोई उत्तर नहीं क्या कारण क्या आप हम
लोगो से नाराज हो गये है यदि हम से
कोई गलतियां हो गई है क्षमा करेगी।
श्री० पं० धन्यकुमार जी चले गये है
उनका पत्र भी आया था कि हमारी
जरूरत हो तो हम बनारस चले आवेगे
सब कागज तैयार हो गये है अब छप
छपवाना है सो लिखो वहां पर भिजवा
देवे अथवा आप यहां पर आ रहे है
पत्र द्वारा सूचित करे शीघ्र से शीघ्र
विशेष क्या लिखू स्वयं समझदार हो
श्री० लो० भाभी जी को जै जिनेश चि०
अशोक कुमार को तथा छोटे बच्चो को
आशीर्वाद कहना

तार : सिंघई

फोन नं. { दुकान : ५४ | निवास : ७२ }

# सिंघई नर्मदा बाई जैन

विशारद

सिंघई भवन,
डोंगरगढ़ (दुर्ग)

दिनांक ३०-१२-७०

श्रीमान भाई साहब,

जय जिनेन्द्र। मैं कुशल तथास्तु। पत्र आपका नहीं सो देने की कृपा करना। जबलपुर से पत्र आया था कि आप अभी वहीं थे। लेकिन आपके यहाँ पर नहीं आये सो बड़ा दुख हुआ। अब आप सानंद घर पहुँच गये होंगे। स्वस्थ होंगे।

स्मरण पत्रिका भेज दी गई है। इस कार्य को शीघ्र करने की कृपा करें। और इस सम्बन्धी कागजात भेज रहे हैं। उनमें जो भी त्रुटि हो सो बताने का कष्ट करेंगे। विशेष क्या लिखें आप स्वयं समझदार हैं। अशोक, बसंती को आशीर्वाद। भाभीजी को जयजिनेन्द्र। हमारे योग्य सेवा कार्य लिखें। पत्रोत्तर शीघ्र देवें।

आपकी बहन
नर्मदाबाई जैन

पुनश्च - आप एक पत्र प्रभारी को दे दें। कारंजा का काम शीघ्र कर देवें। हमारा कहा मानना जी। इसमें हम [illegible] ५०,००० रु. से ज्यादा दे रहे हैं जिसमें शेष ४० हजार रु. सभी रिश्तेदारों के नाम से दे रहे हैं। उसमें से 2000 रु. आपके नाम से भी है सो आप स्वीकार करना। अर्थात रुपया हमीं देंगे। आपका नाम रहेगा। शेष कुशल।

आपकी बहन
नर्मदाबाई जैन

श्री

श्री दि. जैन उदासीन आश्रम
तुकोगंज - इंदौर -
25.12.68

आ. पाटनीजी -
स. जयजिनेन्द्र

आपका बिना तारीखका और बिना हस्ताक्षरका एक साइक्लोस्टाइल्ड पत्र श्री रमेश शास्त्रीके द्वारा प्राप्त हुआ। उत्तरमें निवेदन है कि —

(1) जब आप सात व्यक्तियोंको आप सबकी एकमतसे कहीगई बातोंकी ओर ध्यान न देनेके कारण ट्रस्ट से त्यागपत्र देनेके लिये बाध्य होना पड़ा ऐसी अवस्थामें वे लोग समाजकी बात सुनेंगे, ऐसा सोचना हमें समझमें नहीं आता।

(2) आपके पत्रमें 'अभी तत्काल' वाक्य पढ़कर ऐसा लगता है कि आपका दृष्टिकोण इस विषयको गहराईसे विचार करनेकी ओर नहीं है। पूरे पत्रका भावभी ऐसा ही ध्वनित होता है।

हमें खुशी है कि यदि आपके सबोंके समझाने बुझाने पर यदि सोनगढ़के भाई सदा सर्वदाके लिए कांजी स्वामी की तीर्थंकरकी मूर्ति बनानेका आग्रह छोड़ दें तो अच्छा होगा। वैसे मेरा ख्याल तो यह स्पष्ट रूपसे बन गया है कि जितनेभी दिगंबर परंपरामें आये हैं, उन्होंने वास्तवमें अपनी पुरानी परंपराको नहीं छोड़ा है। पूरे समाजके

ऊपर वे आगमके प्रतिकूल कई मान्यताओं को
समाजमें चालू करना चाहते हैं। हम केवल मूक
दर्शक बने रहें यह उन लोगों की इच्छा दिखायी
देती है।

आपने अपने वक्तव्यमें जिस भोगीभाईके
नामका उल्लेख करके जिस घटनाको लिखा है वह
आपकी दृष्टिमें यथार्थ हो सकती है। परन्तु यदि
यह दृष्टि स्वामीजीकी सचमुचमें होती तो वे न तो
अपने सामने अपने लिये अर्घ ही चढ़वाते। और
न हम जिनमंदिरमें अपनी जयही बुलवाते।

भोगीलालभाई यहां कुछ दिन पहिले आया था।
सायंकालके शास्त्रके समय कभी कभी मैं भी
शास्त्रमें सम्मिलित हो जाता हूं। एक ब्र. भाई ने उसे
शास्त्र गद्दीपर बिठला दिया। सोनगढ़में जो मंगला-
-चरण बोला जाता होगा उसे वह उच्च स्वरमें बोलने
लगा। इसी बीच, मैं भी शास्त्र सभामें पहुंच गया। उसने
अंतमें जो छंद बोला उसमें भगवान कुंदकुंद के साथ
कानजी स्वामीको भी नमस्कार किया। मैंने ऐसा न
करनेके लिये कहा तो, पहिले तो वह चुप रहा। बादमें
वह यह कहकर प्रवचन करना छोड़कर अलग बैठ-
गया और कहने लगा कि जहां टोका-टोकी होती है
वहां मैं प्रवचन नहीं करना चाहता। कानजी स्वामी
हमारे उपकारी पुरुष हैं, इसलिये आचार्योंके अंतमें
कानजी स्वामीको नमस्कार करना हमारे ऊपर किये गये
उपकारोंका ही सूचक है। मैंने कहा कि यदि ऐसी
बात है तो आप प्रवचन मत करो। क्योंकि वह
बैठ गया और शास्त्र पढ़ने लगा।

इससे हमें यही लगता है कि सोनगढ़में
निर्ग्रन्थ परंपराके साथ प्रवृत्ति में सग्रन्थ परंपरा को
पनपने का उपक्रम हो रहा है।

हमने जब सोनगढ़ छोड़कर आ रहे थे तब हम
यह कह आये थे कि ऐसा लगता है कि यहां सभी
[illegible] मुक्ति के समर्थनमें यह प्रवृत्ति चलायी जा
रही है।

हमारी समझसे आप लोगोंको विचार करना
होगा।

यहां तो पहिले दिन हमारे पास श्रीमती चंद्रमती
जैन और प्रो. जमनालालजी, पं. लालचंदजी, पूरनचंदजी
[illegible] तथा पं. नाथूलालजी मिलकर आये और उसी
बैठकमें सबने दूसरे दिन प्रबंध कारिणीके बुलाने का
निर्णय लिया। फिर दूसरे दिनकी बैठक में प्रतिनिधि
सभा बुलानेका निर्णय लिया। उसमें हम और पं.
नाथूलालजीके पत्रों के आधारपर जो भी प्रस्ताव पारित
किया वह आपके यहां पहुंचा ही होगा। अब आगे इस
आधारपर अपना कर्तव्य निश्चित करें। जो स्थिति है
वह आपके समक्ष रखदी है -

आपका
फूलचंद्र शास्त्री

To

आ. पं. श्री नेमीचंदजी पाटनी
श्री टोडरमल स्मारक भवन
A/4 बापूनगर - जयपुर (राज)
302015

सधर्मवत्सल श्रीमान श्री फूलचंदजी सिद्धान्तशास्त्री, वाराणसी

सादर जिनेन्द्र भक्ति पूर्वक सुनम्र निवेदन है की आपका ता १३।११। का पत्र आज ही डॉ वी जी शाहके द्वारा प्राप्त हुआ।

आपको सुविदित होगा की मुझसे श्री रत्नकरंड श्रावकाचार (प सदासुखजीका) गुजराति, तैयार होकर प्रेसमे चला गया है, दो फार्म छप गये है। तैयार होकर धर्माभिमुख जनोंको भेट दीया जायगा।

सर्व प्रथम श्री रयणसार गुजराती अनुवाद हमने करके सर्व को भेट दीया गया है। बादमे श्री अष्टपाहुड प जयचन्द्रजीटीकाका गुजराति अनुवाद हमने करके सर्व को भेट दीया गया है। इसके बादमे ब्रहद द्रव्य संग्रहका भी अनुवाद करके भेट दीया है। (धवल पु १ का अनुवाद तैयार है शायद अजीतपुर प्रेसमें भेजेंगे।) अब मैने श्री गोम्मटसार प्रारंभ कीया है जीवकांडमे आज ही लेश्याधिकारकी ५३१ की गाथा लीखी है। पंद्रह दिनमे जीवकांड समाप्त होगा। जीवतत्त्वप्रदीपिका और सम्यग्ज्ञान चंद्रिका के सहारेसे गुजराति टीकानुवाद (अनुसार) हो रहा है। अनुवाद समाप्त हो जानेपर पढ लुंगा गलतीया ठीककरके पुन पढलुंगा। बादमे धवलका (महाधवल सहित) अध्ययन प्रारंभ करुंगा। इसमे से आनुषंगिक विशेषार्थ गुजराती गोम्मटसार में रखुंगा। कर्मकांडका भी वैसे ही होगा। इस प्रकारसे मेरा समय निर्गमन होता है। अनुवाद टीका लीखनेमे हमारी द्रष्टि यह है की उससे मेरा चारसे पांचबार ग्रंथका अध्ययन हो जाता है उपयोग एकाग्र होता है यही मेरा स्वाध्याय है जो मेरा निजहितरुप है। मेरी वर्षोसे यही प्रवृत्ति रही है। इसको आप विधायक कहे या ...। अखबारोमे मेरे लेख अब नहि आते है शायद १५% भेजदीया हो। ... मात्र गुजराती जैनशासन पत्र मेरे ही लेखोसे भर जाता है। किन्तु आत्मधर्म मासिक जो हम नीकालते थे उसको बंध करनेसे जो मेटर था वह जैनशासनको दे दीया जो छप रही है। लेखोमे रस नहिं है, समय भी नही है। वर्तमानमे तो गोम्मटसार अनुवाद चल रहा है जीसमें प्रतिदिन ८-१० घंटा जाता है। कार्तिककी अष्टान्हिकामे सोलापुरसे आमंत्रण होनेसे गया था, वहांसे ८वी प्रतिमा धारी श्रीमान शेठ गुलाबचंदजी गांधीने हमको गोम्मटसार जीवकांड-कर्मकांड अर्थ संदृष्टि भेट कीया था। इससे मेरा अनुवाद कार्य में सुविधा होगइ है। इसके बाद लब्धिसार-क्षपणासार और त्रिलोकसार का अनुवाद क्रमशः हाथ पर लेनेकी भावना है। फिर जो होनहार। गोम्मटसार छपकर भी भेंट में ही दीये जायेंगे। (अधिकांशमें)

अध्यात्म वाचक शब्दोंमें शब्दोंका उच्चारण करना अत्यर्थात है और इन शब्दोंके वाचक भावको आविर्भूत करना अंतरंगात्म है।

"ग्रंथिक सत्याऽऽशयप्रणामाऽमहित" सग्रंथ जीव जिनेन्द्रकी भक्ति करता है फिरभी जिनदेवको न जानता हुआ भक्ति शून्य ही है, उसकी भक्तिमें जिनदेवकी प्रज्ञप्ता नहीं है। - बृहत्स्वयंभू स्तोत्र १२९

गोम्मटसार चिट्ठिका व टोडरमलजी द्रव्यानुयोगको पञ्चाध्यायिक प्रति कहते है की" अध्यात्ममें सामान्य कथन है विशेषरूप गोम्मटसारका अध्ययन के साथ अध्यात्म ही राजमार्ग है। कीसी को गाढा हुआ धन पान जाय वैसे हमको मील जायगा ऐसा विचारकरके अध्यात्म ग्रंथका ही अध्ययन करना और विशेषके प्रतिपादक करणानुयोगको छोडदेना वह राजमार्ग नहि है।

व्यवहार धर्म निश्चय धर्मका साधक हेतु है अर्थात निश्चय धर्मकी प्राप्तिमें योग्यतारूप पूर्व भूमिका है। व्यवहार धर्मका पालन करके अनंतवार ग्रैवेयक गया है किंतु निश्चयकी एकांत कथनी सुनकर निश्चयाभासी होकर ग्रैवेयकमें गया उसमें अनंतानंत गुणीवार और अनंतगुणीत काल पर्यंत निगोदमें वसा है। सम्यक्त्व की अप्राप्तिके प्रति निश्चयाभासी और व्यवहाराभासी समान है। किंतु सम्यक्त्वको उत्पन्न करनेकी सामग्री को देखकर तो यह सुनिश्चित होता है की निश्चयाभासी तो उन साधन सामग्रीयोका भी समूल विनाश करता है। जबकी व्यवहाराभासी सामग्री-साधनको प्राप्त होता है, और सम्यक्त्वकी उत्पत्तिकी संभावनाको बनाये रखता है। कलीकालमें हीन वीर्य, बुद्धि शक्ति होनेपर, व्यवहार धर्मके प्रति जो जुगुप्सा उत्पन्न करायी जाती है, वह भी जिनेन्द्र शासनकी जड काटनेका कार्य ही है। व्यवहार धर्मके खंडन बिना भी अध्यात्म प्ररूपणा हो शक्ति है। तलोदमें हमारे ८०% प्रवचन अध्यात्म के ही थे। और लोग कहते भी थे की कानजीस्वामी कहते हैं वही आप कहते है, किंतु आपके मुखसे व्यवहार धर्मका खंडनरूप शब्द नहिं नीकलते है। सोनगढ के विरोधि होनपरभी बडी रुचिसे अध्यात्मकी कथनी सुनते थे। सोलापुरमें समयसार की ४७ जीवशक्तिके उपर ही प्रतिदिन ६ घंटा प्रवचन होते थे। अत अध्यात्मके साथ हमारा विरोध नहिं है, हो शकता नहि। मैं तो यह मानता हु की कानजीस्वामीके अभिप्रायको समजने वाले दो तीन आदमी ही हैं। बाकी सब उनके अनुयायी होकरभी उनके अभिप्रायके प्रखर विरोधी हैं। वर्तमानमें आजकलकी

~~ही बात है। वैशाख कृष्ण ८ के दिन हमने हमारा चैत्यालय श्री चंद्रप्रभु दि जैन मंदिर~~
मूलेश्वरमें विराजमान कर दीया है। अतः मैं मलाड - मुमुक्षु मंदिरमें घरसे स्नाना-
-दि करके शुद्ध वस्त्र पहनकर गये तो हमको अभिषेक करनेका निषेध कर दीया
कहा की " स्नान मंदिरमें ही करना चाहिये " सत्य है। किंतु जब हमारी पासमें व्यव-
-स्था है, फिर हम क्यो मंदिरके पैसे से बने गर्म पानि- धोति विगेरेका उपभोग
करे? देवद्रव्यसे ही धोति खरीदते है, पानि आदि गर्म करते है। निर्माल्य द्रव्यका
उपभोग हम क्यो करे? शुद्धि आवश्यक है, मंदिर मेरे घरसे निकट है। स्नानादिसे शुद्ध
वस्त्र पहनकर रास्तेमें कीसीका स्पर्श कीये बिना ही हम मंदिर जा शकते है फिर भी
द्वेषवश खींचातानी मूढता ही है, घमंड है। चैत्यालयके कुछ १२-१५ शास्त्र थे
जो मैने मंदिरमें भेट रख दीये, तो यहांका सेक्रेटरी कहने लगा की वापस ले
जाव, यहां नहि रखने के है, सोनगढके पुस्तकोको ही हम रखेगे। अब आप
कहे ऐसे अज्ञानीयोको अन्ध समर्थन करके जिनेंद्र शासनकी वृद्धि होगी? इन
लोगोके समुदायमें ऐसे अज्ञानीयोंका बहुमत है, और शासन बहुमतसे चलता है।
सोनगढके प्रमुख, ट्रस्टके प्रमुख और महामंडलके भी प्रमुख श्रीमान शेठश्री नवनीतभाई
ने जिनेन्द्र प्रतिमा स्वीकारने की सम्मति दी थी। उसका भी अपमान इन ढुंढकोने
कीया है। यहांका मंत्री हमको आज ही कहता था की "प्रमुख को सत्ता नहि है"
"उनका कुछ चलेगा नहि" अब बताओ अपने दि की क्या हैसीयत है? आप
जैसे विद्वानकी भी ढुंढक मामुली आदमी टीका कर शकता है और ऐसा कह देते
है की "तुमारे दीगंबरोंके बडे बडे पं भी हमारे गुरुदेवके सामने झुकते है।" आप
यहां मलाडके कार्यकर्ताओको उचित सलाह देनेको सोनगढ लीख शकते है?
मेरा विरोध न तो कानजीस्वामीसे है न तो उनके अध्यात्मसे, किंतु ऐसे
नादान अपरिपक्व अज्ञानी ढुंढकोंके हाथमे बहुमतसे जो सत्ता है उससे
जिनशासनको महति क्षति भाविमे पहुंच शकती है। अतः मेरा अभिप्राय
स्पष्ट यह है की श्री कानजीस्वामीके द्वारा प्रचारीत दीगंबर अध्यात्मको
शुद्ध रूपसे पालन करनेवाला दिगंबरोंका एक अलग संगठन बनाया
जाय, जीससे ढुंढकोकी अमर्याद सत्ताके द्वारा जिनशासनकी होनहार
विराधनाका निवारण हो। यदि अलग दिगंबर संगठन बनायें तो मैं
मेरी सर्व शक्ति संपूर्ण रूपसे अध्यात्म तत्त्वके प्रसारहेतु लगानेको तैयार
हुं। हमारेमे अपने दि श्रीमंतो और विद्वानोकी अवहेलना ढुंढकोंके द्वारा
जो हो रही है यह बरदास्त नहि होती है किंतु वे ही श्रीमंत और विद्वान
उनमें मीले हुए है। दीगंबरोके जो परंपरा संस्कार है उससे वे तुरंत

~~अध्यात्मको अवधारण कर सकते है। ढुंढकोंमें वह शक्ति-संस्कार नहीं~~
है। अतः कानजीस्वामी जो अध्यात्म प्रचार करते है. वह तो हमें मान्य
है ही, किंतु विरोध ढुंढक महात्मा बहुमतिका है जिनसे भावीमें
जिनशासनकी महत्ता प्रति पहुंचे ऐसी संपूर्ण शक्यता में है। अतः सोनगढ
द्वारा प्रचारित तत्त्वको दिगंबर समाजमें प्रसारीत करनेके लीये दिगंबरों
का ही संगठन बनाया जाय, धन दान-श्रम-वचन शक्ति का उपयोग
दीगंबर संगठनमें ही हो। ऐसा होनेपर ढुंढकोंकी दीगंबरमें घांस की जो
तेजी है वह रोकने पर आजायगी, और दिगंबर समाजकी फाट का निवारण
होगा ही। सोचेंगे।

भवदीय

कान्तिलाल शाह

ता.क. आज ही रातको पता चला है की मलाडके मंदिरमें इन लोगोंके प्रतिदिन दर्शन
के लीये आनेवाले पांच-सात है, जब की ९०% तो दीगंबरी ही है। इन
सबको यहांके मंत्री आदी लोगोंके ढुंढक दृष्टी से नाराजगी
है और यहां नया मंदिर (दीगंबरी) बनानेकी भावना बढ़ रही है। हमारा
द्रव्यसंग्रह-समयसार-महावीर पुराण नियमसारादि शास्त्र गुम कर
दीये है। जीस द्रव्यसंग्रह ~~[illegible]~~ की आपने सराहना की है। अध्यात्म और
अध्यात्मके शब्दोका उच्चारण ही धार्मिकता नहि है। यदि यहां विरोध न
बढाना हो तो यहांके मंत्रीआदि तथा कषाय भावनाओंको कार्यकर्ता पदसे
हटाना चाहिये। इनसे प्रगट विरोधीयोमेंसे है। किंतु श्रीमान नवनीत भाई तो
सोनगढके प्रमुख है, उनको भी तुच्छतासे देखते है, जो उपर लीख आया हु।
तब भला यह सोचो की, धर्म हमें करना है, तो जिन लोगोंसे अपना जन्मसे ही
श्रद्धा, आचरण मान्यता-संस्कार समान है ऐसे अपने ही समाजसे प्रतिकूल होकर
ऐसे अलग मूढ और विभिन्न श्रद्धा-आचरण संस्कारवाले ढुंढकोंके द्वारा ठुकराये
जानेपरभी हम स्वमानहीन बनकर उनमें क्यों रहें? यदि धर्म ही हेतु है तो अपने
ही दीगंबरोंका संगठन करके, अध्यात्मतत्त्वका प्रसार कर सकते है, धर्म अपनी परिणतिमें
है, ढुंढकोंसे नहि। यदि कहा जाय "उनसे संख्यावृद्धि होती है" तो सोचो की संख्यावृद्धि
करनेके लीये अपने निजि समाजके अधिकांश (६०%) जनोंको अलग कर रहे हैं। मेरा
यह दृढ निर्धार है की अपने समाजका वैमनस्य बढाकर, ढुंढकोंसे मील जानेवाले बंधुओंकी
यह हालत होगी की "तेजे गई पूत रखो आई खसम"। मैं अंतमें भी कानजिस्वामीको और
तत्त्वसारको मानता हु, किंतु दिगंबर समाजका विभाजन हो उसी प्रकारसे उनके संगठनमें
सम्मिलित नहि होना चाहता हु। अपने दीगंबरोंमें अब अध्यात्मकी तेजी आयी है। (इति)

डॉ. भागचन्द्र जैन,
एम. ए., पी-एच. डी.
शास्त्री, काव्यतीर्थ, साहित्यरत्न,

अध्यक्ष, संस्कृत विभाग,
शासकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय
सीहोर [म. प्र.]
31-12-80

श्रद्धेय पं. जी,

सविनय प्रणाम।

आपका दि० 12 नवम्बर का पत्र यथासमय आ गया था। उत्तर लिखे जाने योग्य स्थिति प्राप्त कर सकने में बहुत समय लग गया, इसीलिए यह पत्र काफी देर से लिखा जा रहा है। कृपया इस विलम्ब हेतु मुझे क्षमा प्रदान करें।

आपके सौहार्द और आत्मीय भाव के लिए सदैव विनम्र हूं, रहूंगा। आपने शोधप्रबन्ध के प्रकाशन मे आवश्यक योग करने का जो आश्वासन दिया है, उससे मैं पूर्ण आश्वस्त हूं। जब आप जैसे वृद्ध (ज्ञानेन वयसा च) विद्वान् का आशीष मुझे उपलब्ध हो गया है तो प्रबन्ध प्रकाशित होना तो सामान्य सी बात है।

प्रबन्ध की प्रति आपके पास भेजने हेतु प्रति प्राप्त करने में ही इतना विलम्ब हो गया उत्तर (लिखित) लिखने में। विश्वविद्यालय को प्रबन्ध अर्पित करने के पश्चात् मेरे समीप केवल दो प्रतियां अवशिष्ट थीं। एक प्रति, जैसा कि मैं प्रथम ही निवेदन कर चुका हूं कि ██ मेरे साथी मित्र डॉ० गोकुलचन्द्र जी के पास है, वे साहु जी को दिखाकर प्रकाशन क्रम में वरीयता प्राप्त करना चाहते थे। उनका अब तक कोई स्पष्ट उत्तर नहीं मिला। प्रतीत होता है वे अभी तक अनुकूल अवसर नहीं प्राप्त कर सके हैं।

दूसरी प्रति मध्यप्रदेशीय विश्वविद्यालयीन हिन्दी ग्रन्थ रचना अकादमी को दी गई है, आपका पत्र मिलने पर मैंने अकादमी के संचालक से पत्राचार किया। कोई स्पष्ट उत्तर न मिलने पर मैं स्वयमेव उनसे भेंट करने गया। भेंट में उन्होंने बताया कि 8-10 जनवरी तक अपने अभिमत के साथ ग्रन्थ लौटा देंगे। उन्होंने यह भी कहा कि मध्यप्रदेश शासन प्राचीन कला केन्द्रों पर शोधपूर्ण ग्रन्थ प्रकाशित करना चाहता है, उस योजना में इसे लिया जा सकता है। जो भी हो, 10 जनवरी को मैं पुनः उनसे मिलूँगा। यदि उन्होंने उसे शासकीय प्रकाशन योजना में स्वीकार कर लिया तो

ठीक ही है। अन्यथा प्रबन्ध लेकर आपकी सेवा में भेज दूँगा।

मेरे पास इस समय एक भी प्रति न होने से नहीं भेज सका हूँ। कृपया अन्यथा न सोचें।

आपके पास प्रबन्ध पहुँचकर अपने श्रम को सार्थक समझूँगा।

मान्यवर पं० दरबारीलालजी कोठिया जी ने भी आपका संकेत सूचित किया है। उनसे मेरा प्रणाम निवेदित करें।

आपके सुखी और दीर्घायुष्य की शुभभावना के साथ-

— भवदीय विश्वसनीय,

— भागचन्द्र जैन

फोन ६१४८२

# श्री टोडरमल स्मारक भवन

ए-४, बापूनगर, जयपुर-४ (राजस्थान) २५-३-८१

श्रीमान् सम्माननीय श्री पंडितजी साहब

सादर जयजिनेन्द्र

आपका पूर्व पत्र के अनुसार आप अब बाहर जाने आने के सभी विकल्पों से मुक्त होकर वाराणसी पहुंच गये होंगे - हमारे लिये खेद है कि आपके बाद [illegible] आपके [illegible] में होंगे आपके प्राण व पर्याप्ति वाला लेख जो अधूरा था उसे पूर्ण करके मार्च के अंक में देने का विचार था अतः वह तो शीघ्र भेजदें या कोई अन्य लेख तो भी आपको सुविधा अनुसार शीघ्र ही तैयार करादें तो बहुत कृपा होगी

पूज्य गुरुदेव श्री के पधारने के समय तो जैसे भी उचित सम्भव होसके आपको पधारना ही होगा - अप्रैल में पधारने में आपके असुविधा लिखी सो अगर अप्रैल में आजाते तो तैयारियां की जा रही है वह आपके सामने से निकल जाती तो हमलोगों को विश्वास बन जाता लेकिन अगर आप नहीं पधार सकें तो पू. स्वामीजी के पधारने के समय तो आपको पधारना ही है कार्यक्रम तो आपको भेजेंगे ही

आपको यह जानकर हर्ष होगा कि इस वर्ष परीक्षा में ८००० छात्र बैठे हैं - अपनी वीतराग विज्ञान पाठशालाएं हर स्थानों पर चल रही हैं

शेष कुशल समाचार देवें योग्य सेवा लिखें

भवदीय

नेमीचंद पाटनी

पं. पद्मचन्द्र एम. ए.

# तीर्थंकर महावीर
२५००वाँ निर्वाण महोत्सव

उज्जैन (म.प्र.)
दिनांक १०.१-७२

प्रात स्मरणीय पूज्यपाद दादा,

सादर चरणस्पर्श।

अम्मा जी को सादर प्रणाम। चि अशोक को शुभाशीर्वाद।

चिरकाल बाद समाचार मिले - प्रसन्नता हुई। आपके आशीर्वाद से मुनि श्री के चरणों मे सानन्द हूं। किसी अपनी मिलने वाले ने ही आपसे मेरी दिल्ली नियुक्ति के विषय मे मत लेने के लिये मिथ्या सूचना दी होगी। आपने ठीक लिखा है कि दुनिया की पहिचान बडी कठिन है। मै आपके आदेश और आशीर्वाद से ही चल रहा हूं अपने काम से काम। मै तो भ्रमण मे ही रहता हूं - मेरे आदर्श के सम्बंध मे व्यवहार के संबंध मे आप कहीं भी किसी से जानलेंगे कि मेरा स्थान मुनि श्री के संघ मे कैसा है? मै लिखना नहीं चाहता। मेरा अनुभव है कि मुझे किसी विद्वान से वह नहीं मिल सकता, चूंकि मै विद्वान नहीं अथवा हां जी, हां जी करने वाला नहीं। किसी ने आपसे कहा होगा वह छोटे-मोटे विद्वान श्रेणी का ही होगा ऐसा मेरा अनुमान है। अस्तु।

बालक दिल्ली में ठीक है, मेरे लिये सब आशीर्वाद-पात्र है और आपको [illegible] की सूचना देने वाले महोदय की भावना से बड़ी अच्छी आय है - गुजारा ठीक चल रहा है। चि प्रभा M.P. के बाद ऑफिस में संलग्न है। चि राजू गतवर्ष से प्रथम श्रेणी में नम्बर ले आया है - पार्टी हो गया है - शायद [illegible] ले आवे - B.Sc फाइनल है। मधु स्कूल में प्रथम आती रहती है। दिलीप पास हो जाता है - अभी खेल में ध्यान है। मुन्ना की मां तो बार

मृत्युमुख में थीं। परन्तु विशेष और यत्न के कारण बच गई - मनुष्य की आयु पूरा न हुआ। अब तो ऐसा मालूम होता है कि बीमारी मेहमान होकर आई थी। स्वास्थ्य ऐसा होगया है - बढ़िया, कि 'न भूतो न भविष्यति'। आपका आशीर्वाद है।

चि. अशोक होनहार है - वह उत्तम कोटि का बनेगा, इसमें सन्देह नहीं। आपका स्वास्थ्य अब तो अवस्था का अनुसरण करता होगा मेरे योग्य सेवा लिखते रहियेगा। मुझे तो आपका पत्र मुनिजी के दिल्ली स्वागत के समय चि. राजू की डाक से मिला - अचानक अतीत दिनों की स्मृति आगई। मेरी मुसीबत के बाद भी आपने मेरी सहायता उसी भांति की थी, जिस भांति भारत सरकार और श्रीमती गांधी मुनिजी की कर रहे हैं — अन्तर इतना है कि इस समय यात्रा बड़ा लम्बा है, पर उस समय के यात्रा और मुझे अब भी स्वच्छन्द हैं। मैं और परिवार आपके एहसान को न भुला पाये यही सौभाग्य है।

मुनिश्री इस युग की विभूति हैं — उनसे लोगों में जैन की प्रभावना हो रही है, ऐसा मेरा अनुभव है। आपको मैंने पुस्तक 'हिमालय के पद चिह्न' भेजी थी, ६ मास हुए - मिली होगी -- मुनिश्री की ऐतिहासिक यात्रा रही। अजैनों - धर्मधुरंधरों में विहार कर जैन का लोहा मनवाना असाधारण घटना है। फिर लोग इन्हें लौकिक साधु कहें तब भी हमें आपत्ति नहीं — लौकिक तो तभी ~~[illegible]~~ है। अस्तु। मेरा ठीक चल रहा है। कल दिल्ली जा रहा हूँ - पत्र वहीं दीजियेगा। मिलने के भाव तो मेरे भी कई बार हुए, पर अवसर नहीं आया — योग न बन सका। जब आप आज्ञा करेंगे सेवा में हाजिर हो जाऊंगा। आपके आशीर्वाद से बच्चे स्थानों पर बैठ जाएंगे। दुख-सुख चलते ही हैं। मुनि श्री का ४० दिन का मौन चल रहा है — आपको आशीर्वाद लिखाते हैं। जब कभी प्रसंगवश आपकी चर्चा में आपको सम्मान देते हैं रोज सुबह।

विनीत - धर्मचन्द सरावगी

पता- २६४/१०/४ सी रघुबरपुरा २, गली ११,
पो. गांधीनगर, दिल्ली-३१

श्री प्रकाश जैन से बहुत समय से मिलना नहीं हुआ : वैसे तो उस पत्रिकारका इतर स्नेह है. सभी बड़े सज्जन हैं। आपका पत्र उन्हीं की मार्फत राजू तक पहुँचा। चि. कोमल घर आता ही रहता है - उससे घर तक और घर से मौ तक - आप सबों के समाचार मिलते रहते हैं।

खेतारगंज, नया बाजार,
नीमच (मन्दसौर) म.प्र.
२-२-६२

पूज्य पण्डितजी सा;

सादर प्रणाम।

खेद है कि आपका ७ जुलाई का लिखा हुआ पत्र दो दिन पहले ही मुझे मिल सका। जिन दिनों में आपका पत्र यहाँ आया उन दिनों मैं दिल्ली में था। लौट कर घर आने पर श्रीमतीजी ने कुछ डाक-पत्र दिए और कुछ छिपा दिए। इस बीच एक दिन उन्होंने क्रोध में आकर सब से छोटे बच्चे को जो पौने तीन साल का है ऊपर की मंजिल से हाथ पकड़ कर नीचे फेंक दिया, जिससे वह मेण्टल हिस्टीरिया तक पहुँच गया था। अब ठीक हो गया है। मैं जिन दिनों मे दिल्ली में था उन्हीं दिनों में यहाँ घर पर हजार-डेढ़ हजार रुपयों की जितनी भी पुस्तकें थी वे सभी श्रीमतीजी ने बच्चों के साथ बाजार में आठ आना किलो के भाव बेच दी। लगभग ४० किलो पुस्तकें अभी तक बाजार से वापिस मिल सकी हैं। इस बीच कई नाटक हो गए, जिन का मन पर इतना गहरा प्रभाव पड़ा है कि लगता है कि अब नौकरी छोड़ कर कहीं अत्यन्त शान्त वातावरण में जा कर लिखना-पढ़ना चाहिए। बच्चों की शिक्षा की समस्या जटिल है। अभी तो दोनों बच्चों को २०) मासिक पर जैन बालाश्रम में भर्ती करा दिया है। यदि मुझे सरकार से बाहर जाने की अनुमति मिल जाती है तो कृपया यह लिखने का कष्ट करें कि मुझे विदेश जाने के लिए आपके कुछ धन-राशि की व्यवस्था कहीं से हो सकेगी।

मैंने "पौरपट्ट" के अन्वय वाली उद्योत की एक मूर्ति, जो कि हाल में ही मालवा में आई है उसका मूर्तिलेख पं. को "अनेकान्त" में प्रकाशनार्थ दिया है। लेख छप कर आने में ही देर है। उसकी एक प्रति आपके पास अवश्य भेजूँगा।

श्रीमद् राजचंद्र आश्रम, अगास द्वारा संचालित

# श्री परमश्रुतप्रभावक मंडल

श्रीमद् राजचन्द्र जैन शास्त्रमाला

चौकसी चेम्बर, खाराकुवा,
जौहरी बाजार, मुंबई-२

ॐ

स्टेशन अगास,
पो बोरीआ (वाया-आणंद)
ता. १९ ८ ७२

श्रीमान् आदरणीय पं. फूलचन्द्रजी सा. सिद्धान्तशास्त्री,
सादर जयजिनेन्द्र।

अभी आपका दि. १४/८/७२ का कृपाकार्ड पाकर प्रसन्नता हुई। अपना जो निर्णय हो गया है उसीके अनुसार रखिए। अन्तिम प्रूफ आप देखिए, इससे पहले एक या दो बार प्रूफ देखना पड़े तो उसकी व्यवस्था आप किसी विद्वानसे करें, ७) प्रति फार्म उन्हें हम अलगसे दे देंगे। आरम्भिक पृष्ठोंका प्रूफ (१-२ फार्म) यहाँ भी भिजवा दें जिससे कि उसका गेट-अप देख लिया जायगा।

श्री माधवचन्द्र त्रैविद्य रचित क्षपणासारके लिए आजही ब्यावर लिखा है, उन्हें हम दोसौ रु. ग्रन्थकी डिपोजिट भेजते हैं आपके पास ग्रन्थकी प्रति ब्यावरसे रजि. पोस्टसे पहुँच जायगी। यहाँसे छपित ग्रन्थ परसोंकी डाकसे आपको भेजेंगे।

परसों १७/८/७२ को आपको एक कार्ड लिख दिया था, मिला होगा। कष्टके लिए क्षमा। और परमात्मप्रकाशमें

गोम्मटसार जीवकाण्डमें जो टाइप लगे हैं - वही टाइप इसके लिए उपयुक्त हैं। गणितके संकेत भी श्रीमान् फागुल्लजी तैयार करा लेंगे, उन्हें भी यहाँसे पत्र लिखते हैं। आप भी टाइपादिके बारेमें उन्हें यह पत्र बता दीजिए। टाइप-सज्जामें वे निपुण हैं, अधिक क्या?

हस्तलिखित प्रति. के लिए भी प्रयत्नमें है जैसा कि १७/८ के पत्रमें लिखा था।

लब्धिसारका प्रूफ यहाँ भेजेंगे तो यहाँ भी देख लिया जायगा - जैसा आप उचित समझें।

विनम्र
- बाबूलाल जैन

वालचंद देवचंद शहा

"[illegible]"
[illegible] घाटकोपर
मुंबई ७७
फोन. ५५१४११
24.9.72

श्री पं. फूलचंद्रजी सिद्धान्तशास्त्री मु. बनारस प्राप्ति सादर जयजिनेन्द्र

आपको मैंने सतनाका दो पत्र दिये थे वो मिले होंगे.

आपने श्री धवलाके पहलेके भागकी प्रेस कॉपीके साथ इसबारेमें आपका मनतव्य प्रस्तावना विगरेह करके भेजाथा. वह कहां रखा गया पता नहीं चलता. इसलिए दुबार लिखकर भेजनेकी कृपा करे. इसके लिए चाहीये तो आपकी प्रेस कोपी आपको देखनेको भेज दूंगा. इसका खुलासा करना.

आपके तरफसे श्री धवलाका दूसरा भागकी प्रेस कोपी आनेसे छपना सुरु कर देंगे. पहले भागकी प्रस्तावना आदि पिछेसे छपते रहेगी.

श्री फूलचंद्र विद्यार्थी केलिए आपने स्कॉलरशीप मांगीथी उसके बारेमें मेरे तरफ भेजे हुए अर्जीके पेपर्स श्री सं. लालचंद हिराचंदको दे दिए है और उसके लिए शिफारस भी की है. पूज्यजी पढकर विचार करूंगा ऐसा कहा है. फिर इसके लिए थोडे दिनके बाद उनको मिलूंगा

आप सतनासे वापिस आगए होंगे.

योग्य सेवा कार्य लिखे. शेष कुशल.

स्मृति अंकके छपानेके बारेमें श्री माणिकचंद्र चवरे तथा पं. धन्यकुमार गोरे जी को मिलनेके लिए कारंजा २-३ दिनके लिए जा रहा हूं. ता. 5/10/72 को वापिस आ जाऊंगा.

वालचंद देवचंद

डॉ० देवेन्द्रकुमार शास्त्री
साहित्याचार्य, आयुर्वेदरत्न

बिहारगंज, नया बाजार,
स्थान नीमच
दिनांक 2-4-82

पूज्य पाटिल जी सा,

सादर प्रणाम।

आपके आदेशानुसार मैंने पारद मल्हम की २ डिब्बियाँ सेठ मोतीलाल जी से कह कर भिजवाई हैं। कई बार कहने पर साधारण डाक से भेजी है। आशा है आप को मिल गई होंगी। वैसे उनकी यह दवा वाराणसी-बाजार में बिकती है। यदि मल्हम न मिली हो तो आप मुझे। लिखने की अवश्य कृपा करें। मैं रजिस्टर्ड पोस्ट से भेज दूँगा। चूँकि मैं आते ही उन से भेजने के लिए कह चुका था, इसलिए लौटकर नहीं भेज सका। वे यहाँ-वहाँ जाते रहे। पर बाद में पता लगा कि दवा बहुत विलम्ब से भेजी है।

एक सेठ भागचन्द जी-डोंगरगढ़ वालों के सम्बन्ध में लेख प्रेषित है। आशा है आप को लेख अच्छा लगेगा। पुरातत्त्व विषयक लेख "निर्ग्रन्थ परम्परा और जैन मूर्ति-कला" १०-१२ दिनों के बाद भेज सकूँगा। इन दिनों परीक्षा-कार्य में व्यस्त हूँ।

मेरा विचार ग्रीष्मावकाश में बड़ौदा-अहमदाबाद हस्तलिखित ग्रन्थों की खोज करने के लिए जाने का निश्चित हो गया है। अहमदाबाद से सोनगढ़ निकट ही है अतः वहाँ भी जा सकता हूँ।

आप को चाँदखेड़ी में हस्तलिखित ग्रन्थ देखने को मिले होंगे। उन में अपभ्रंश के ग्रन्थ थे या नहीं? सूचित करें।

मेरे योग्य सेवा-कार्य लिखें।

बाईजी को प्रणाम।

प्रबोध से पत्र देने को लिए कहें,

विनीत,

दे०

श्रीमद् राजचंद्र आश्रम, अगास द्वारा संचालित

# श्री परमश्रुतप्रभावक मंडल

श्रीमद् राजचंद्र जैन शास्त्रमाला

चौकसी चेम्बर, खाराकुवा,
जौहरी बाजार, मुंबई-२

स्टेशन अगास,
पो. बोरीआ (वाया-आणंद)

ता. २२ · ५ ७२

श्रीमान आदरणीय पं. फूलचन्द्रजी सा. सिद्धान्तशास्त्री

सादर जयजिनेन्द्र।

वि. ज्ञात हो कि हम लब्धिसार (क्षपणासार) संस्कृत-टीकासहित पं. टोडरमल्लजीकी ढूंढारीभाषामें जो पुरानी टीका है वही सम्पूर्ण खुलासा विवरण सहित छपाना चाहते हैं। इस कार्यमें आपका सहयोग अपेक्षित है। इसका सम्पादन-कार्यभार आप स्वीकारें ऐसा हम चाहते हैं, इसके लिए अपने सम्मान्य परिश्रमपुरस्कारका कृपया निर्देश कीजिए जिससे हम योग्य निर्णय ले सकें। पर्याप्त समयसे टोडरमल्लजीकी टीका अप्राप्त है इसीलिए उसके प्रकाशनकी भावना है। गोम्मटसार कर्मकाण्ड और जीवकाण्डकी नवीन आवृत्तियाँ अभी इस संस्थाकी ओरसे प्रगट हुई हैं। बादमें ये ग्रन्थ भी एक ही जिल्दमें ढूंढारी भाषामें प्रगट करनेकी इच्छा है। विशेष क्या?

ग्रन्थका आकार २०×३० ⅛ ही हमारे अन्य प्रकाशनोंकी भाँति रहेगा।

अपने योग्य सुझाव व पत्रोत्तर दीजिए। मुद्रणकार्य वाराणसीमें होगा। ग्रन्थ हर दृष्टिसे श्रेष्ठ बने ऐसा चाहते हैं। शेष आपका पत्रोत्तर मिलनेपर। करीब कितने पृष्ठका ग्रन्थ हो जायगा?

भवदीय
बाबूलाल

# जीवराज जैन ग्रंथमाला

क्रमांक श्री पं. फूलचंद्रजी सिद्धान्त शास्त्री

सतोष भुवन, फलटण गल्ली, ~~सोलापुर-२.~~ बंबई

दिनांक 18 । 8 । 1972

मु. बनारस [illegible]

आप सकुशल वहां पहोंचे होंगे। सादर जयजिनेंद्र।

सोलापुरमें श्री भगवान महावीरचरित्रके बारेमें चर्चा हुई थी। आपकी भी मनीषा है कि इस चारित्रका महत्व, उसका रहस्य तथा उसका उपदेश लिखें ~~लेख~~। आपका चारित्र जीवराज जैन ग्रंथमालाकी तरफसे प्रकाशित करनेका मेरे मानस थे। मैंने डॉ. ए. एन. उपाध्येजीको इस बारेमें सम्मति मंगवाई उन्होंने स्वीकृति दी है।

अब आप लिखना शुरू कर दीजिए। सोलापुर तथा कारंजामें उपलब्ध साहित्य इस विषयका होगा वह भेजनेको लिखावें। और वहां जो उपलब्ध या खरीदना चाहते हो वे ले लीजिए उसका बिल संस्था दे देगी।

आप जानते हैं यह चारित्र 2500 निर्वाणोत्सवके समय संस्था प्रकाशित कर रही है। तब उसके पहले इसका प्रकाशन हो जाना चाहिए।

यह ग्रंथ बनारस महावीर प्रेसमें ही छपवाएंगे। इसके पृष्ठ तथा साइज क्या रखना वह आप निश्चित कीजिए। प्रेसकॉपी तयार होने बाद देखनेको भेज देना। फिर प्रेसमें छपनेको देना।

इसको पारिश्रमिक जो योग्य हो वह संस्था देगी।

योग्य सेवा कार्य लिखें

अबतकके दूसरे भागके प्रेसकॉपीके लिए लिखावें।

बालचंद देवचंद

पोषण देते हैं और हिंसा के ताप को दूर करते हैं। आशय
इतना ही है कि वे हमें आत्मा के प्रतिनिधि हैं और उनका
स्मरण · वास्तविक सार होने से हमें अपनी आत्मा की
स्वरूप की ओर झुकाव होता है और यह धर्म हम अपने
आत्मा के इस रूप को पहचान कर उसमें रुचि विशेष उत्पन्न
करके उसकी अनुभूति कर सकते हैं। यही है संसारी
जीव का मोक्ष का द्वार खुलता और संसार की
परिपाटी का अन्त होने लगता है। इन सब बातों का
मैंने आपकी जो खोज के निमित्त लिखा है आशा है
आप इस दृष्टिकोण को भी सिद्धान्त पर घटित करके
अपना जैन दृष्टिकोण से सुन्दर व्याख्यान प्रस्तुत
करने की कृपा करेंगे। स्वयं कर्म आत्मा का न तो
कर सकता है और न छुड़ाता। किन्तु यह आत्मा
अपने अज्ञान और कषाय के कारण विषय कषाय की
अभिरुचिवाला बनता है तब कर्म उसकी प्रत्येक ·
परिणति के बाह्य हेतु बनते रहते हैं। शेष
कुशलता है। पत्रोत्तर शीघ्र लिखेंगे।

आपका
फूलचन्द्र शास्त्री

ता० ११-२-७४
श्री सन्मति जैन निकेतन
नरिया वाराणसी ५

आदरणीय बाबूजी

सादर जय जिनेन्द्र

विना तिथिका पत्र मिला। आभारी हूँ। विजनौर जिला समितिने जो निर्णय किया है वह सराहनीय है। भगवान् महावीर २५०० वाँ निर्वाण महोत्सव पूरे भारत वर्षमें मनाया जायगा। वस्तुतः इस निमित्त प्रचार कार्य और प्रवचन आदिमें उपयुक्त विद्वानोंकी एक सूची तैयार की जानी चाहिए और उनको ध्यानमें रखकर अपने-अपने योग्य क्षेत्रको विभक्त कर देना चाहिए, ताकि यह महोत्सव सर्वत्र सोल्लास सम्पन्न किया जा सके। साथ ही कौन विद्वान् इस मंगलमय पुनीत कार्यमें समय आदिकी दृष्टिसे कितना योगदान कर सकेगा इस ओर भी ध्यान दिया जाना चाहिए। जैसे जैसे समय सन्निकट आता जायगा, चारों ओरसे मांग बढ़ेगी। प्रायः कतिपय प्रसिद्ध विद्वानोंकी ओर सबका ध्यान आकृष्ट होता है, इसका परिणाम यह होता है कि वे व्यक्तिगत रूपसे किसी एक क्षेत्रको नहीं संभाल पाते हैं। मैंने ये सब बातें इसलिए लिखी हैं ताकि इस ओर ध्यान जाय।

वैसे मैं आपके जिलेके लिये कार्यक्रमके अनुसार कुछ समय अवश्य दूंगा यह ज्ञात करें। इतना अवश्य ही ध्यान रखें कि इस प्रसंग पर जो भी विद्वान् आमन्त्रित किये जाँय उन्हें आगे-पीछे ही आमन्त्रित किया जाय ताकि दूसरे क्षेत्र छूट न जावें।

आपकी समितिका यह विचार सुन्दर है कि इन विद्वानोंका उपयोग केवल अपने ही घरमें नहीं किया जायगा। किन्तु सार्वजनिक रीतिसे प्रचार-प्रसारमें इनका उपयोग किया जायगा। धर्मोपदेश बहुत कहा और बहुत सुना। उसकी सुगन्धि आम जनता तक पहुँचनी चाहिए। सार्वजनिक रूपसे जिन धर्म-ग्रन्थोंका प्रचार हो उनका भी अभीसे चयन किया जाना चाहिए। ताकि प्रतियोंको वे मन्दिर पुस्तकालयोंमें दी जाँय और आम जनतामें मुफ्त वितरित की जाँय।

जिन विद्वानोंको इस कार्यमें लगाया जाय उन्हें भेंट-पूजा न दी जाय। ताकि हर ऐसे विद्वानोंकी चर्या निःस्वार्थ हों। जैसे नदी अपना जल स्वयं ग्रहण नहीं करती, आम वृक्ष अपना फल नहीं चखता, बादलकी कोई भी बूंद स्वीकार नहीं

करना, छानकर पानी पीना आदि ।
इस आचारका आप जनता पर जो
प्रभाव पड़ेगा वह हजारों उपदेशोंका
नहीं पड़ेगा ।
जो पुस्तकें हैं उन सभी ग्रंथ उनमें
भगवान महावीरकी जीवनी और
उनके उपदेशोंकी मुख्यता रहे ।
मैंने ये सब बातें आपको इसलिये
लिखी हैं कि आप इन्हें केन्द्रीय [illegible]
तक भी पहुँचानेमें सक्षम हैं ।
आप इस वृद्धावस्थामें भी
धर्मकी ज्योतिको प्रज्वलित करनेमें
संलग्न हैं यह आपके जीवनकी
सबसे अधिक उपलब्धि है ।
श्री डा. प्रेमचन्द्र जी उत्साही और
विनयी युवक हैं, उन्हें आपने मंत्री
पद देकर इस कार्यमें लगाया है यह
योग्य ही किया है ।

आपका नम्र
फूलचन्द्र शास्त्री

सोई धर्म ध्यान अनुपाले, सोई कर्म समूह निजाले। अशुभ दोष सब टाले,
[illegible], शुभ योग सबै प्रति पाले ॥
यहि काम [illegible], काम बानन कोई साले, महामोह मल्ल मद टाले
राग द्वेष चित्त नहिं पाले, नित सप्त तत्व सु विचारे, नय भेद भेद सुधारे ॥
नय भेद सकल अनुचारे, महा मुनि परम तत्व नित धारे ॥
आगम अध्यातम ग्रंथ सकल मय, शुद्ध स्वरूप विचारे ॥
आस्रव न कोई अशुभ आवे, शुद्ध संवर नित लहे ॥
निर्जरा इहि विधि करे सोई, शुद्ध परिणति अनुभवे ॥
दोहा – कहा कहौं मुनिपद के गुण गण सकल समाज, जो महिमा भविजन करे, भट्टारक पद राज
भट्टारक पदराज की कीरति सकल भवि भाई, अल्प बुद्धि कवि कहा कहै
बुधजन चकित रहाई, विधि अनेक सों सहर सिरोंज में, भयो पट्ट थापना चारु ॥
सिंघई माधव दास भवन में, महा महोच्छव सारु ॥
मंगल गीत सकल कामनि मिलि, आंगन चौक पुराये ॥
गावैं हर्षित भाट :

मोर मुकुट सोधे बहु मंजन, नैननि अंजन सारु ॥
मेहदी कर चरनन छवि राजत, अरु पुष्प माल हिये हारु ॥
चंदन की खोरें करि अंगरु, मुख तांबूल सुहाई ॥
षोडश विधि सिंगार कराये, सब आभरण बनाये ॥
करि श्रृंगार सकल अंग अंगनि, मनो अनंग पे आये ॥
मंगल चार कियो कामिनि मिलि, आंगन चौक पुराये ॥
कियो तिलक सिंघैन स्यामाने, वस्त्र भले पहिराये ॥
ए आचार करे विधि विधि के, कहिये कहा बढ़ाये ॥

देवालै ले चले सकल भवि, शोभा कहन न जाई ॥
निरत करत आगे अरु गावत, भाव भले उपजाई ॥
बाजे बजत सकल नाना विधि, देत दान मन भाए ॥
सप्त थानि आचार कियो जब, जय जय होत सुहाई ॥
करी निछावर सकल भव्य मिलि, महिमा अधिक लहाये ॥
देवाले चांदसिंघई के, सकल पंच तहं आये ॥
सिंघासन पर आसन मांडो, सब श्रृंगार उतारे ॥
मोर मुकुट माला कुंडल तहं, कर कंकन सब डारे ॥
लोंच मुकुट सोभित सिर ऊपर, भये तहां मुनिराई ॥
अष्टोत्तर सौ कलश भराये, केशर सों चरचाए ॥
सर्वौषधि कुम कुम सों मिश्रित, सफल कुम्भ सों लाये ॥
देश देश के पंच बुलाये, प्रथम भेलसा आये ॥
बड़कुर पूरन मल्ल सुराजित, सकल लोक मन भाये ॥
श्यामदास सिंघई पूरनमल, आसा जोत तहां रे ॥
सिंघई मोनी दास सुलक्षण, सूरजमल्ल तहां रे ॥
मलूकचंद [illegible] सिंघई साहीमल, इंद्र मनि सुखदाई ॥
सिंघई भोपत अरु तुरसी मल, डोनू दास कहाई ॥
दोहा – पंच सकल मिल आइ के [illegible] सोभित सुंदर मातने, मनहु सुरन की माल ॥
[illegible] सुरन की माल भवि सोहिये तिहि काल [illegible] बैठे सकल समाजि-
जन ॥ [illegible] जु ग्रहीत तत्काल चारित्र के प्रतिपाल [illegible] ॥
दोहा जगत कीर्ति पट्ट उधरन त्रिभुवन कीर्ति मुनिराई ॥
नरेंद्र कीर्ति तिहिं पट्ट भये गुलाल ब्रह्म गुण गाइ ॥

निदेशक,
अनेकान्त शोधपीठ,
पो. बाहुबली, (कोल्हापुर)
४१६११०.

तार : बाहुबली
फोन : कुम्भोजगिरि २२

**अनेकान्त शोधपीठ, बाहुबली.**
(जि. कोल्हापूर)
**Anekanta Shodhapeeth, Bahubali**
(Dist. Kolhapur) PIN 416 110

क्रमांक अशो/२२५/८३ दिनांक २७। ८। १९८३

श्रीमान् परम आदरणीय सिद्धान्ताचार्य पं. फूलचन्द्र जी

सादर प्रणाम

आशा है आप प्रसन्न हैं। आपका दि० ३०-६-८३ का पत्र प्राप्त हुआ था जिसमें आपने अनेकान्त शोधपीठ की स्थापना पर हर्ष व्यक्त करते हुए अपना शुभकामना संदेश भेजा था। इसके लिए मैं आपका अनुगृहीत हूँ। आशा है आप भविष्य में भी शोधपीठ पर एवं मेरे ऊपर आपका वरद हस्त रहेगा। आपका शुभकामना संदेश 'सन्मति' बाहुबली (मासिकपत्रिका) के जुलाई १९८३ के अंक में प्रकाशित हुआ है। वह अंक भी आपकी सेवा में भेजा गया था सो प्राप्त हुआ होगा।

यह पत्र पू० एलाचार्य श्री विद्यानन्द जी महाराज की प्रेरणा से लिख रहे हैं। उन्होंने सन्मतिसन्देश दिल्ली के जून १९८३ के अंक में पृ० ५ पर प्रकाशित 'अंगश्रुत के परिप्रेक्ष्य में पूर्वगत श्रुत' नामक आपका निबन्ध पढ़कर अत्यन्त हर्ष व्यक्त किया और आपको शुभ-आशीर्वाद भेजा है।

आचार्य श्री समन्तभद्र जी महाराज की सकुशल धर्मसाधना चल रही है। उन्हें आपका नमोऽस्तु कह दिया था। उन्होंने भी आपको शुभाशीष एवं धर्मलाभ कहा है।

एक निवेदन आपसे करना चाहता हूँ। दि० जैन विद्वत्परिषद् द्वारा प्रकाश्य 'भारतीय संस्कृति के लिए श्रमण परम्परा का अवदान' द्वितीय भाग (डॉ. नेमिचन्द्र जी शास्त्री के निबन्धों का संग्रह) लगभग छपकर तैयार हो

:ॐ:

तार : बाहुबली
फोन : कुम्भोजगिरि २२

**अनेकान्त शोधपीठ, बाहुबली.**
(जि. कोल्हापूर.)
**Anekanta Shodhapeeth, Bahubali.**
(Dist. Kolhapur) PIN 416 110

दिनांक । । १९८

यह महावीर प्रेस (श्री बाबूलाल जी फागुल्ल) में छप रहा है। मैं चाहता हूँ कि इस बार इसकी भूमिका आप लिखें। प्रथम भाग की भूमिका आदरणीय पं. कैलाशचन्द्र जी ने लिखी थी। उन्हें आँखों में मोतियाबिन्द हो गया है इस कारण लिखने-पढ़ने में कष्ट होने से वे इसकी भूमिका लिखने के लिए उत्साहित नहीं हैं।

मैं जानता हूँ कि आप भी वार्धक्य के कारण कुछ कम कष्ट में नहीं हैं फिर भी यदि सम्भव हो तो इसकी भूमिका अवश्य लिखवें।

मैं आपके इसी पत्र द्वारा श्री फूलचन्द्र जी 'प्रेमी' प्रकाशन मंत्री, अ० भा० दि० जैन विद्वत्परिषद् से निवेदन करता हूँ कि वे मेरी ओर से आदरणीय पं. जी से निवेदन करें कि वे उक्त ग्रन्थ के द्वितीय भाग की भूमिका लिखवें। भूमिका लिखने के लिए श्री फूलचन्द्र जी प्रेमी से निवेदन है कि वे आदरणीय पं. जी को उक्त ग्रन्थ के द्वितीय भाग के समस्त फर्मे प्रदान करने का कष्ट करें। आप कृपया इस पत्र को श्री फूलचन्द्र जी 'प्रेमी' को भी दिखाने का कष्ट करें।

पण्डितानी बाई जी को मेरा प्रणाम कहें, घर के सभी लोगों को एवं श्री अभयचन्द्र जी को मेरा सस्नेह धर्मस्नेह कहें।

आपका
[signature]

स. सि. धन्यकुमार जैन

प्रतिष्ठान २२१७, निवास २३३०
श्री महावीर कीर्ति स्तम्भ
नेहरू पार्क,
कटनी ४८३५०१ (म. प्र.)

दिनांक 8-9-83

श्रद्धेय पंडित जी

सविनय चरणस्पर्श।

आपका 30-8-83 का कृपा पत्र मिला। समाचार जान लिये। जबलपुर के उदासीन आश्रम के संचालकों का उत्तर पढ़कर आश्चर्य के साथ दुःख भी हुआ। हमारे लोगों में गुणग्राहकता, वात्सल्य का नितान्त अभाव है। पक्ष व्यामोह से सब आक्रान्त हो दृष्टि कुंठित होगई है — यही कह सकता हूं। आप विज्ञ एवं विवेकशील हैं - आपको जिस प्रदेश के जिज्ञासु अन्तः से धर्म-पिपासा की शान्ति हेतु - चाहते हैं - वहीं जाना श्रेयस्कर है। आप इन्दौर पधार गये हैं। सन्तोष एवं हर्ष हुआ। केवल निवेदन है - कि आप अपना स्वास्थ्य - सम्हाल करें।

संस्थान की सेवा यथाशक्ति करता रहूंगा। साहु जी को जो पत्र आपने लिखा है - उसकी कापी मुझे देवेन्द्र ने - वाराणसी से भेजी है। मैंने आज ही [illegible] को एक पत्र लिखा है। श्री लक्ष्मीचन्द जी जैन दिल्ली का पत्र स्वीकृति पर आया था, उसकी सूचना मैंने आपको वाराणसी भेजी थी। पंडित श्री जगमोहनलाल जी कुण्डलपुर से आज कटनी आनेवाले हैं। यहां दो दिन से अनंत वर्षा होरही है। शेष सेवा लिखें। [illegible] लिखा है।

आपका - विनीत
धन्यकुमार

# भारतीय ज्ञानपीठ

बी/45-47, कनाट प्लेस • नई दिल्ली-110 001
फोन · 3 2 2 2 9 4 • तार - JNANPITH

साहित्यिक विकास-उन्नयन और सांस्कृतिक अनुसन्धान प्रकाशनी एवं भारतीय भाषाओं की सर्वोत्कृष्ट
सर्जनात्मक साहित्यिक कृति पर प्रति वर्ष डेढ़ लाख रुपये साहित्य-पुरस्कार प्रवर्तिका संस्था

लजे। 2260      १५ सितम्बर, १९८३

आदरणीय पंडितजी,

आपने ३१ अगस्त को भारतीय ज्ञानपीठ के अध्यक्ष श्रीमान साहू श्रेयांसप्रसादजी जैन को जो पत्र लिखा है, उसे उन्होंने ज्ञानपीठ कार्यालय में भेजा है। यह प्रसन्नता की बात है कि श्रीमान साहूजी ने श्री गणेश वर्णी दि० जैन शोध संस्थान के लिए ज्ञानपीठ के वाराणसी कार्यालय में खाली होने वाली अलमारियों को भेंट करने का निर्णय लिया है। यथासमय तदनुसार व्यवस्था की जायेगी।

जहां तक ग्रन्थागार का प्रश्न है, इन पुस्तकों की ज्ञानपीठ को संपादन, प्रकाशन और शोध-खोज सम्बन्धी कार्यों के लिए आवश्यकता है और रहेगी। भारतीय ज्ञानपीठ का भवन जब दिल्ली में तैयार हो जायेगा तब ग्रन्थागार को अधिक व्यापक बनाया जायेगा। इस सम्बन्ध में कृपया मेरा पिछला पत्र भी देख लें जिसमें यह सारी स्थिति स्पष्ट कर दी गयी थी। यह स्वाभाविक है कि आपकी अपेक्षा तमाम ग्रन्थों को वर्णी शोध संस्थान के ग्रन्थागार में रखने की हो। ज्ञानपीठ भी आप ही की संस्था है। दिल्ली में इस प्रकार के पुस्तकालय की और भी अधिक आवश्यकता है।

सर्वार्थसिद्धि के मुद्रण के सम्बन्ध में मैंने आपको विस्तार से पत्र लिखा था, मिला होगा। आपके उत्तर की प्रतीक्षा है।

आशा है आपका स्वास्थ्य ठीक चल रहा है। योग्य सेवा लिखें।

आपका,
(लक्ष्मीचन्द्र जैन)
निदेशक

पं० फूलचन्द्रजी शास्त्री,
~~श्री दि० जैन उदासीन आश्रम, तुकोगंज, इन्दौर।~~

BHARATIYA JNANPITH, B/45-47 CONNAUGHT PLACE NEW DELHI-110 001

श्री

श्री दि. जैन उदासीन आश्रम
तुकोगंज - इन्दौर
१८-२-६४

रा. रा. श्री पं. लालचंदभाई मोदी

मा. जयजिनेन्द्र

आपका कृपा पत्र मिला. बोर्डके पत्रका उत्तर हमने दे दिया है. बोर्डसे पुस्तक आनेपर कभी समय मिलनेपर अनुवाद कर देनेका निर्णय किया है.

आपने जो उद्धरण भेजा है, उसका अनुवाद और भावार्थ लिख रहे हैं —

स्वजातीय द्रव्यमें स्वजातीय और विजातीय द्रव्योंके गुणोंका आरोपण करना, इसका नाम असद्भूत व्यवहार है। यथा —

ज्ञान ज्ञानको ही विषय करता है, फिर भी जिसके कारण इस लोकमें जीव अजीवभी ज्ञानके ज्ञेय कहे जाते हैं, वह असद्भूत व्यवहार नय कहलाता है॥७॥

स्वजातीय द्रव्यमें स्वजातीय विभाव पर्यायका आरोपण करना असद्भूत व्यवहार है। यथा —

विशेषार्थ — आगममें नयोंका विचार दो प्रकारसे किया गया है. एक अध्यात्म दृष्टिसे और दूसरा आगम दृष्टिसे. यहां अध्यात्म दृष्टिसे विचार करनेपर असद्भूत व्यवहारनयके

दो भेद होजाते हैं— उपचरित असद्भूत व्यवहारनय और अनुपचरित असद्भूत व्यवहारनय. जहाँ स्वजातीय द्रव्यमें स्वजातीय गुणका आरोप किया जाता है, वहां वह अनुपचरित असद्भूत व्यवहारनयका विषय होता है. और जहां स्वजातीय द्रव्यमें विजातीय द्रव्यके गुणका आरोप किया जाता है, वहां वह उपचरित असद्भूत व्यवहारनयका विषय होता है.

इसी प्रकार स्वजातीय द्रव्यमें जब अबुद्धिपूर्वक स्वजातीय विभाव पर्यायका आरोप किया जाता है, तब वह अनुपचरित असद्भूत व्यवहारनयका विषय होता है. और जब स्वजातीय द्रव्यमें बुद्धिपूर्वक विजातीय द्रव्यकी विभाव पर्यायका आरोप कियाजाता है, तब वह उपचरित असद्भूत व्यवहारनयका विषय होता है. यह अध्यात्मनयोंको ध्यानमें रखकर संक्षेपमें उत्तर दिया है.

आगमकी अपेक्षा विचार करनेपर तो असद्भूत व्यवहारनयके भी उक्त प्रकारसे दो ही भेद होते हैं— उपचरित असद्भूत व्यवहारनय और अनुपचरित असद्भूत व्यवहारनय. शरीर मेरा ऐसा कहना अनुपचरित असद्भूत व्यवहारनयका विषय है तथा देशमेरा ऐसा कहना या मानना उपचरित असद्भूत व्यवहारनयका उदाहरण है. ~~जैसा~~ ऐसा नियम है कि उपयोगाकार ज्ञान स्वयं अपनेको ही जानता है. क्योंकि न तो ज्ञान ज्ञेयके पास जाता है और न ज्ञेय ज्ञानके पास आता है. फिरभी इन दोनोंमें ज्ञाप्य-ज्ञापक संबंधका व्यवहार बनजाने से, सहज ही यह व्यवहार हो जाता है कि इसने इसको जाना. ऐसे व्यवहारका नाम ही असद्भूत व्यवहार है

वस्तुतः जितना भी ज्ञेय है, उस प्रकारका ही ज्ञानरूप ज्ञान परिणाम होता है, इसीको उक्त विधिसे ज्ञानने ज्ञेयको जाना ऐसा कहा जाता है। निश्चयनयसे ज्ञान स्वयंको ही जानता है। ज्ञेयको जाना यह उसका व्यवहार है। जैसा कि नियमसारमें कहा भी है —

जाणदि पस्सदि सव्वं ववहारणयेण केवली भयवं।
केवलणाणी जाणदि पस्सदि णियमेण अप्पाणं ॥१५९॥

व्यवहारनयसे केवली भगवान सबको जानते हैं और देखते हैं, निश्चयनयसे केवलज्ञानी नियमसे आत्माको जानते ~~[illegible]~~ और देखते हैं।

आलापपद्धतिमें असद्भूत व्यवहारनयके तीन भेद दृष्टिगोचर होते हैं। उसके अनुसार आपने जो श्लोक भेजा है, उसका शुद्धपाठ इस प्रकार होगा —

जीवाजीवमपि ज्ञेयं ज्ञानं ज्ञानस्य गोचरात्।
उच्यते येन लोकेऽस्मिन् सोऽसद्भूतो निगद्यते ॥

ज्ञानके विषय होनेसे ज्ञेयस्वरूप जीव और अजीवको भी ज्ञान, ~~[illegible]~~ जिसके कारण इस लोकमें कहा जाता है वह असद्भूत व्यवहारनय ~~कहलाता~~ है।

नयचक्रमें दूसरी आवृत्तिमें उक्त श्लोक लिखा गया है सो साथ [illegible] प्रारम्भमें दूसरे जो आप लिखे हैं वह 'ज्ञानरूप ज्ञान-गोचरात्' इस पाठको मान कर लिखा है।

सभी साधर्मी भाइयोंको सप्रेम जयजिनेन्द्र कहें।

आपका
फूलचन्द्र शास्त्री

# श्री षट्खण्डागम् स्वाध्याय शिविर

## पिसनहारी मढ़िया जी, जबलपुर (म.प्र.)

दिनांक . . .

दिनांक 15-4-1984

॥श्री ॥

मान्यवर महोदय, आदरणीय पूज्य पं. श्री फूलचन्द्र जी सिद्धान्त शास्त्री

सादर जयजिनेश ।

इस पत्र के साथ एक मुद्रित पत्र सम्बद्ध है ।
उससे सम्पूर्ण समाचार अवगत करने की कृपा कीजिए ।
आचार्य श्री की इच्छा के अनुकूल हमारी प्रार्थना है ।

प्रकृत वाचना कार्य में भाग लेने हेतु हमारा निमंत्रण
अवश्यमेव स्वीकार करने की कृपा कीजिए । हम
आपके विशेष आभारी होंगे । आशा ही नहीं हमें पूर्ण
विश्वास है कि आप हमें हताश नहीं करेंगे ।

दिनांक 25-4-1984 के दो दिन पूर्व पधारने की
स्वीकृति दीजिए । और जबलपुर पहुँचने की सुनिश्चित
तिथि व वाहन भी सूचित करने की कृपा कीजिए ।
आवागमन के संपूर्ण खर्च आदि की और आवास एवं भोजन
आदि की व्यवस्था समिति की ओर से रहेगी ।

षट्खण्डागम भाग 7 व 15 की 1-1 या 2-2 प्रतियाँ
मंदिरों से प्राप्त कर साथ लाने की कृपा कीजिए आपके साथ ही
वापिस की जावेंगी ।

[illegible]

धन्यवाद,

विनीत,

[signature]

श्री जैन सिद्धान्त षट्खण्डागम वाचना
[illegible] समिति
[illegible] जबलपुर

(मूल पर तारीख नहीं है। पत्र देहली से 30 अगस्त को चला और 31 अगस्त को मिला।)

पं. जगन्मोहनलाल जी के पत्र की नकल

श्रीयुत पं. फूलचन्द जी साहेब।

सादर जयजिनेन्द्र।

अपरञ्च मैं देहली पहुँच गया हूँ। वर्णीवाणी के पृष्ठ २३८-२४०-२४१-२४२ पृष्ठ पर जो "मोक्षप्राप्ति में उच्चगोत्र आवश्यक नहीं तथा मोक्ष के लिये जाति कुल आवश्यक नहीं" और मोक्ष के लिये जाति या वेष आवश्यक नहीं" इन शीर्षकों से जो लेख दिये हैं उन पर विवाद खड़ा हो गया है। विवाद यह है कि ये लेख और इनके शब्द वर्णी जी के हैं या नहीं। इसकी परीक्षार्थ वर्णी जी की हस्तलिपि आप वहाँ वर्णी जी महाराज के नाम रजिस्ट्री से भेज दें। जब तक निर्णय न हो वर्णीवाणी का विक्रय बन्द कर दीजियेगा।

जगन्मोहनलाल जैन

भाई हृदयचन्द जी

यदि पं. फूलचन्द जी वहाँ न हों तो आप उनके पास मेरे पत्र की नकल भेज दें और आप हस्तलिपि वहाँ पर वर्णी जी के पास भेज दें और वर्णीवाणी को कहीं किसी के पास भेजें नहीं जब तक निर्णय न करा दिया जाय।

जगन्मोहन लाल

सदस्य [illegible]

फोन ६१५८१

# पंडित टोडरमल स्मारक ट्रस्ट

[रजिस्ट्रेशन पी० टी० न० ए-२११०, बम्बई]

ए-४, बापूनगर, जयपुर ३०२०१५ (राजस्थान)

क्रमांक ---- दिनांक 28.11.84

११८

समादरणीय पं० श्री फूलचन्दजी 'सिद्धान्ताचार्य', इन्दौर

सादर जय जिनेन्द्र

आशा है आप सानन्द एवं सकुशल होंगे।

आपकी सेवा में एक पत्र भेज रहा हूँ। आप इसे पढ़कर शीघ्र ही उचित मार्गदर्शन कराने की कृपा करें। कृपया इस पत्र का उत्तर शीघ्र ही उपरोक्त पते पर देने का कष्ट करें, अथवा समाचार-पत्र के माध्यम से मार्गदर्शन करने की कृपा करें।

शेष शुभ। योग्य सेवा लिखें।

आपका

अभय कुमार जैन

द्वारा

अभिनन्दन कुमार जैन

प्रतिष्ठाचार्य ब्र० बाबूभाई अभिनन्दनकुमारजी शास्त्री पं० टोडरमल स्मारक भवन, जयपुर से प्राप्त पत्र

विद्वत् समाज मार्ग दर्शन करें क्या सूर्य कीर्ति --- ?

मेरे पास जलगांव (महा०) से मेरे एक मित्र का पत्र आया है, जिसमें उन्होंने सूर्यकीर्ति भगवान की धातु की ६ इंच की प्रतिमा बनवाने का तथा प्रतिष्ठा करवाने का अनुरोध किया है।

सूर्य कीर्ति भगवान से आशय पूज्य गुरुदेव श्री कानजी स्वामी की चार भव बाद की पर्याय से है, जिसमें वे तीर्थंकर पद प्राप्त करके मुक्त होने वाले है। उनके तीर्थंकर होने की बात पूज्य बहिन श्री चम्पाबेन ने अपने जातिस्मरण ज्ञान के आधार पर कही है। पूज्य स्वामीजी, बेन श्री चम्पाबेन शान्ताबेन एवं एक अन्य भाई पिछले भव में विदेह क्षेत्र में थे। जिस समय आचार्य कुन्दकुन्द विदेह क्षेत्र गये थे, उस समय भी वे चारों जीव वहां उपस्थित थे। उक्त घटना बेन श्री के जाति स्मरण में आई है। भविष्य में पूज्य स्वामीजी के तीर्थंकर होने तथा पूज्य चम्पाबेन एवं शान्ताबेन के गणधर होने की बात भी बेन श्री के जातिस्मरण ज्ञान के आधार पर कही गई है।

पूज्य गुरुदेव श्री कानजी स्वामी ने दिगम्बर सन्तों की वाणी का मर्मोद्घाटन करके हम जैसे लाखों प्राणियों पर जो महान उपकार किया है, उसे कभी भुलाया नहीं जा सकता। पूज्य बेन श्री भी ज्ञानी धर्मात्मा है।

अपने मित्र के उक्त प्रस्ताव से मैं असमंजस में पड़ गया हूं कि सूर्यकीर्ति भगवान की प्रतिष्ठा आगमानुकूल है या नहीं ? सुना है कि सोनगढ़ में भी नवनिर्मित नन्दीश्वर जिनालय में सूर्यकीर्ति भगवान की प्रतिमा प्रतिष्ठित होने जा रही है। लगता है उसी से प्रेरणा पाकर उक्त प्रस्ताव मेरे पास आया है। यदि वहां प्रतिष्ठा करा दी गई तो उसके आधार पर देश भर में अनेक स्थानों से ऐसी प्रतिमाएं प्रतिष्ठित करने की मांग आने लगेगी।

भरत चक्रवर्ती द्वारा तीन चौबीसी की प्रतिमा प्रतिष्ठित कराने का पौराणिक उल्लेख तो है, परन्तु आगम में सूर्य कीर्ति नाम के किन्हीं तीर्थंकर का उल्लेख मेरे देखने में नहीं आया। यदि किन्हीं के देखने में आया हो तो उसमें हमें अवश्य अवगत करायें, तथा यह भी बतायें कि क्या उनकी प्रतिष्ठा कराना सम्भव है ? यदि आगम में उल्लेख नहीं है तो क्या एक ज्ञानी धर्मात्मा गृहस्थ के जाति स्मरण ज्ञान के आधार पर

इस प्रकार की प्रतिष्ठा कराई जा सकती है १ ध्यान रहे ; यह मेरा आशय पूज्य बहिन श्री के जातिस्मरण ज्ञान की सत्यता पर प्रश्न चिन्ह लगाना नहीं है , अपितु दिगम्बर आम्नाय के संदर्भ में आगमानुकूल निर्णय लेने से है।

पूज्य गुरुदेव श्री का हम लोगों पर अनन्त उपकार है , अत: उनकी जितनी भी अधिक महिमा बढ़े उसमें हमें उतनी ही अधिक प्रसन्नता है , किन्तु आगम का ठोस आधार न होने से असमंजस की स्थिति खड़ी हो गई है । इस स्थिति से उबरने के लिये मेरा पं० श्री नाथूलालजी शास्त्री एवं प० धन्नालालजी आदि बुजुर्ग प्रतिष्ठाचार्यों एवं श्री पं० फूलचन्दजी शास्त्री बनारस , पं० कैलाशचन्दजी शास्त्री बनारस , पं० जगन्मोहनलालजी शास्त्री कटनी , पं० प्रकाशचन्दजी हितैषी आदि ख्याति प्राप्त विद्वानों से विनम्र अनुरोध है कि इस संदर्भ में मेरा मार्ग दर्शन करें ।

नवीन प्रतिष्ठाचार्य बुजुर्ग प्रतिष्ठाचार्यों व विद्वानों से ही तो मार्ग दर्शन लेंगे तथा उनका भी कर्तव्य है कि वे नवीन प्रतिष्ठाचार्यों को दिशा निर्देश करें । अत: मेरा निवेदन है कि शीघ्र ही इस सम्बन्ध में अपने विचारों से अवगत कराये , ताकि आगमानुकूल परम्परा विकसित हो सके ।

इन्दौर

दिनांक १३-१२-८४

प्रतिष्ठाचार्य ब्र० श्री अभिनंदनकुमारजी शास्त्री,

सस्नेह जय-जिनेन्द्र,

आपका दिनांक २५ नवम्बर का डाला हुआ पत्र प्राप्त हुआ। पढ़कर आश्चर्य हुआ। आगमिक परम्परा की दृष्टि से विचार करते है तो अभी तक सभी जिन मन्दिरों में भविष्य में होने वाले तीर्थंकरों के जिन बिम्ब दृष्टिगोचर नही होते, क्योंकि जो सिद्ध पद को प्राप्त हो गये है या वर्तमान मे हो रहे है उन्ही के ही जिन बिम्ब पाये जाते है। जहां पर भी भविष्य कालीन तीर्थंकरों के जिन बिम्ब विराजमान किये गये है, वह आगमिक परम्परा का अतिरेक है, अर्थात आगम की परम्परा की अवज्ञा है। जाति स्मरण का नाम लेकर ऐसी अघटित घटना को संभव बनाना केवल अज्ञान का ही प्रचार प्रतीत होता है, इसमें अणुमात्र भी सत्यता प्रतीत नही होती है।

वर्तमान मे एक बहिन के जाति स्मरण नाम के आधार से कहने पर भी कानजी स्वामी को भविष्य कालीन तीर्थंकर मान लेना यह मात्र कल्पना का विषय है, इसे सत्य मानना सम्भव प्रतीत नही होता क्योंकि जाति स्मरण का विषय भविष्य कालीन किसी घटना को निर्देश करना नही है। अभी तक आगम में ऐसा कोई उल्लेख देखने में नही आया कि किसी बहिन या भाई को असंख्य- अबज वर्ष भवों का जाति स्मरण ज्ञान हुआ हो। पुराणों मे जो उल्लेख मिलते है वे मात्र कुछ पूर्व भव सम्बन्धी ही मिलते है और फिर श्री कानजी स्वामी असंयमी थे, फिर उनमें तीर्थंकर होने जैसा कौन सा चिन्ह था, जिसे देखकर उन्हें जाति स्मरण हुआ हो।

सन् १९४७ में जब सोनगढ़ मे विद्वत- परिषद का अधिवेशन हुआ था, उस समय मुझे वहां कारण वश रहना पड़ा था इसलिये मैं समय समय पर रात्रि चर्चा में भी सम्मिलित होता था, तथा श्री कानजी स्वामी क्या कहते है यह भी एकाग्रता से सुनता था। उस समय सीमन्धर भगवान के समवशरण में जिन महानुभावों के नाम स्वामीजी के साथ होने मे लिये जाते थे, उनमें जो वर्तमान मे नाम लिये जाते है, उनमें कन्या

दिखाई देता है। उस समय समवशरण में दोनो बहिने भी श्री कानजी स्वामी के साथ उपस्थित थी, इस रूप में जो नाम लिये जाते है उन नामो में भी परिवर्तन हुआ है, इससे मालुम पड़ता है कि यह घटना मात्र कल्पना के आधार पर ही रची गई है। इसमें वास्तविकता अणुमात्र भी दिखाई नही देती ।

श्री कानजी स्वामी ने वर्तमान में अध्यात्म के प्रचार - प्रसार में विशेष योगदान दिया है, इस अपेक्षा से उन्हें कदाचित बड़प्पन भी दिया जाये तो दिया जा सकता है परन्तु वे तीर्थंकर होने वाले है इस अपेक्षा से उन्हें अणुमात्र भी बड़प्पन नही मिलना चाहिए।

पूर्वोक्त आधारों को देखते हुए सूर्यकीर्ति के नाम से उनकी प्रतिमा स्थापित करना यह घोर अज्ञान है, ऐसा तो होना नही चाहिये। जो ऐसा करते है वे दिगम्बर परम्परा को भ्रष्ट करने में सहायक माने जायेगे ।

आजकल दो अन्य नयी परम्पराये चल पड़ी है :-

१. वर्तमान मुनियोंकी मूर्ति स्थापित करना तथा

२. बहिनों के द्वारा आगम शास्त्र का लिखा जाना,

जो मूल परम्परा के अत्यन्त विरुद्ध है। ऐसी असत्य परम्पराओंको किसी व्यक्ति द्वारा या समाज द्वारा प्रोत्साहन नही मिलना चाहिए, चाहे वह पण्डित हो या अन्य कोई हो।

फूलचन्द्र शास्त्री
( फूलचन्द सि.शास्त्री )

## हार्दिक अनुरोध

— नेमीचन्द पाटनी, आगरा

पूज्य गुरुदेव श्री कानजी स्वामी की चौथी स्मृति दिवस एवं सोनगढ़ पंचकल्याणक सम्बन्धी समाचार हिन्दी व गुजराती आत्मधर्म में छपे हैं, उसके साथ पंचकल्याणक के बारे में एक पत्रिका भी आई थी, पर उसमें सूर्यकीर्ति की मूर्ति विराजमान करने संबंधी कोई समाचार नहीं था। परन्तु कुछ मुमुक्षु भाइयों के पत्रों से पता चला कि उनकी स्मृति दिवस पर १४.११.८४ को सूर्यकीर्ति अनुमोदन फण्ड शुरू किया गया है, जिससे मुझे बहुत चिन्ता हुई, पर साथ ही स्थान-स्थान से ऐसे पत्र भी आने लगे हैं कि हमें सोनगढ़ से प्रेरणा मिली है कि आपके अपने मन्दिर में सूर्यकीर्ति की मूर्ति विराजमान करो। हमारे यहाँ इस बात पर दो मत बन गये हैं। हम क्या करें?

उक्त समाचारों से मैं विचलित हो उठा और तत्काल आद० बाबूभाईजी एवं डॉ० हुकमचन्दजी से विचार-विमर्श करने जयपुर गया। आद० बाबूभाईजी एवं डॉ० साहब भी अधिक चिन्तित थे, क्योंकि वहाँ इसप्रकार के और भी अधिक समाचार थे, पत्र, तार, फोन आ रहे थे। प्रतिष्ठाचार्य ब्र० अभिनन्दनकुमारजी के सामने भी यह समस्या आई और उन्होंने विद्वानों की संमति जानने पत्रों में व विद्वानों को जो पत्र लिखे थे, उनके भी कुछ उत्तर आये थे।

मैं बाबूभाईजी एवं डॉ० साहब से बहुत विचार-विमर्श किया, आद० लालचन्दभाई से भी फोन पर दो बार बातचीत की। इस निरपेक्ष स्थिति से सभी चिन्तित तो थे ही, इस बात पर एकमत भी थे कि यह काम तत्काल रुकना चाहिए। बिना आगम प्रमाण के कोई ऐसी नवीन परम्परा आरंभ होना दिगम्बर समाज के लिए तो घातक है ही, सोनगढ़ की प्रतिष्ठा को भी गहरी हानि पहुँचने वाली है। स्थिति निरन्तर विकराल होती जा रही है, क्योंकि मुमुक्षु समाज में भी दोनों ओर से भारी उत्तेजना है, यदि यह कार्य नहीं रुका तो स्थिति बहुत खराब होने की आशंका है।

मैं सोनगढ़ ट्रस्ट से त्यागपत्र दे दिया है, तो भी मैं एक दिगम्बर जैन और मुमुक्षु भाई के नाते इस काम के प्रति जिम्मेवार सोनगढ़ कर्णधारों से हार्दिक विनम्र अनुरोध करता हूँ कि, इस कार्य को अपने व समाज के हित में अभी तत्काल स्थगित कर दें और इसकी घोषणा तत्काल आत्मधर्म व अन्य समाचार-पत्रों में प्रकाशित करा दें, जिससे समाज में शान्ति हो।

मेरी उत्कट भावना है तो समाज के दस-बीस मान्य विद्वानों से विचार-विमर्श कर उनके सहयोग से जो भी शास्त्रसम्मत हो, वह करें, पर अभी जल्दबाजी में कुछ न करें, अन्यथा बहुत बड़ी हानि की सम्भावना है।

आगम और परमागम की श्रद्धा के साथ मुझे पूज्य गुरुदेव श्री कानजी स्वामी के प्रति भी अपार श्रद्धा है, क्योंकि उन्होंने मात्र मुझे ही नहीं, लाखों जीवों को अध्यात्म की लैन में लगाया है। हम यदि उनके सच्चे अनुयायी हैं तो हमें ऐसा कोई काम नहीं करना चाहिए, जो उनकी भावना के अनुकूल न हो और उनकी प्रतिष्ठा को हानि पहुँचाए। पता चला है कि भोगीभाई ने गुरुदेव श्री की उपस्थिति में सोनगढ़ में सूर्यकीर्ति तीर्थंकर की मूर्ति विराजमान करने का प्रस्ताव किया था, जिसे गुरुदेव श्री ने यह कहते हुए ठुकरा दिया था कि ऐसी गलती कभी न करना। सोनगढ़ में तो विराजमान करने का कोई सवाल ही नहीं उठता, पर कहीं भी विराजमान मत करना। ऐसी गलत परंपरा आरंभ नहीं करना है। आत्मा का हित करना है तो स्वाध्याय करो, आत्मा को समझने का प्रयत्न करो। इससे कुछ नहीं रखा है।

उनके इस रुख को देखकर फिर उनकी उपस्थिति में इसप्रकार की बातें करने की किसी की हिम्मत नहीं हुई, अब उनकी अनुपस्थिति में ऐसा करना कहाँ तक उचित है? हम यह अच्छी तरह जानते हैं कि ऐसा करने वालों के हृदय में

गुरुदेव श्री के बहुमान मे कोई कमी नहीं है, पर गुरुभक्ति के नाम पर आगम की अवहेलना भी उचित नहीं कही जा सकती।

मैने गुरुदेव श्री की दो-दो यात्राओं का संचालन किया है। उस समय उनके नजदीकी रहने का बहुत अवसर मिला है। उस समय ऐसे भी बहुत अवसर आये कि जब कोई अप्रभावना का हेतु उपस्थित हुआ तो उनका एक ही आदेश रहता था कि हमे विवाद मे नहीं पड़ना है, कोई ऐसा काम नहीं करना है, जिसमे विवाद उत्पन्न हो।

जब तक वे रहे, तब तक तो मैं महीनों उनके चरणो मे पलोथे रहता ही था, पर उनके स्वर्गवास के बाद भी सोनगढ की प्रभावना में दिन-रात चिन्तित रहा। पर अब देखा कि वहाँ कोई भी काम कायदे से नहीं होता, ट्रस्टियो की कुछ नहीं चलती, ट्रस्ट के निर्णयों की निरन्तर अवहेलना होती है तो गहराई से विचार कि शेष जिन्दगी शान्ति से आत्माराधना एवं गुरुदेव श्री के बताये जिनमार्ग की प्रभावना मे बीते — इस भावना से बारह में से सात ट्रस्टियों के साथ त्यागपत्र दे दिया और सोचा कि अब वहां के बारे मे कुछ सोचना ही नहीं, पर यह विकट स्थिति देखकर चुप नहीं रहा गया, तो मेरे हृदय से समाज से, सभी मुमुक्षु भाइयो से और सोनगढ के स्वयम्भू कार्यकर्ताओं से हार्दिक अनुरोध है कि अभी इस कार्यक्रम को तत्काल रोक दे, इसकी सूचना समग्र समाज को दें, जिससे सर्वथा शान्ति स्थापित हो सके। कोई भी व्यक्ति इसे प्रतिष्ठा का प्रश्न बनाकर व्यर्थ का हठ नहीं करें, इसी मे सबका हित है। समाज के मूर्धन्य विद्वानों से भी हार्दिक अपील करता हूं कि वे अपनी सम्पूर्ण शक्ति लगाकर शान्ति और विवेक से इस समस्या का सही निदान खोजें और सबंधित व्यक्तियों को वात्सल्य से समझाकर उसे क्रियान्वित करे। जो अंत है, वही जैन है।

पूज्य गुरुदेव श्री के प्रति अगाध श्रद्धा और वीतराग जिनमार्ग के प्रति अटूट आस्था होने के कारण ही यह अनुरोध सार्वजनिक रूप से कर रहा हूँ।

विकल करेंगे। अभी यहाँ २ दिन पूर्व इंदौर
से श्री महाराजा बहादुर सिंह जी कासलीवाल
पधारे थे उनसे डॉ. सा. ने बहुत स्पष्ट
बात की है कि जिस किसी रूप से हो समाज
के स्तर पर जैसे भी हो सके अनशन भी करना
पड़े तो करना होगा व यह कार्य रोकना
चाहिये। आदरणीय साहू जी का भी पत्र
आया है वह भी जैनपथ में छपा है।
सभी जैन समाज के गणमान्य महानुभावों
को इस बात का बड़ा दुख है।

मैंने आपको एक पत्र लिखा जैन
धर्म में हवन के बारे में लिखने को कह
दिया था कि आगम में धूप-अग्नि से
हवन होना चाहिये या नहीं। इस पर
आप कुछ लिख दें तो बहुत अच्छा होगा
आपसे कुछ बल मिलेगा वैसे मैं तो
प्रतिष्ठा विधानों में अग्नि सेवन ही जानता
हूँ पर आपके विचारों की आवश्यकता
अतः अवश्य लिखने का कष्ट कीजिये।
अजित

आदरणीय हीरालाल जी गंगवाल को सादर जयजिनेन्द्र!

फोन ६३५८१

# पंडित टोडरमल स्मारक ट्रस्ट

[रजिस्ट्रेशन पी० टी० नं० ए-२११०, बम्बई]

ए-४, बापूनगर, जयपुर ३०२०१५ (राजस्थान)

क्रमांक

दिनांक 8·1 95 १९८

समादरणीय विद्वद्वर्य श्रीमान पं. फूलचंदजी शास्त्री

सादर जय जिनेन्द्र।

आशा है आप स्वस्थ एवं सकुशल होंगे।

आपका पत्र मिला, समाचार जाने।

आपने फरवरी में खानिया तत्त्वचर्चा भाग-3 के वाचन के लिए आने के संबंध में लिखा है; लेकिन फरवरी में हस्तिनापुर दिल्ली, सोनगढ़ तथा अहमदाबाद आदि जगहों पंचकल्याणक हैं अतः अगर यह कार्यक्रम मार्च में प्रथम सप्ताह के बाद रखें, तो ठीक रहेगा।

आपका पत्र आनेपर तारीख तक्की कर लेंगे। इसी आशय का पत्र पं. श्री जगन्मोहनलालजी को भी लिखा है।

[illegible]

नेमिचन्द पाटनी

# संस्कृत एवं प्राकृत विभाग

हरप्रसाद दास जैन महाविद्यालय,
आरा
( मगध विश्वविद्यालय )

पत्रांक

दिनांक ५.१०.८५.

महाजन टोली नं० २
आरा (बिहार)
८०२३०१

परमादरणीय पूज्य पण्डितजी साहब
सविनय चरणस्पर्श।

आशा है पूर्णतया स्वस्थ एवं प्रसन्न हैं। आपका कृपापत्र मुझे कल दोपहर में मिला। श्रीमान् रतनलाल गुलाबचन्द जी पाटनी इन्दौर एवं श्री० पं० राजमल जी भोपाल को अपनी सूची में विशेष आमन्त्रितों में लिख लिया है। डॉ० कमलेश (वाराणसी) को भी मैं स्वयं बनारस जाकर कह भी दूँगा तथा निमन्त्रण-पत्र भी जायगा ही।

एजेंडा में जो बातें आपने संकेत में लिखी है, तदनुसार ही एजेंडा बनाकर सभी को भेजूँगा। भोजनादि की व्यवस्था के लिए बनारस में जाकर विचार करके आपको लिखूँगा। वैसे मैं सोच रहा हूँ कि एक दिन तो सभी की व्यवस्था कमलेश जी के यहाँ कर दूँ। एक टाइम उदयचन्द जी के यहाँ के लिए प्रयास करूँगा। और यदि अन्यत्र कठिनाई हुई तो संस्थान में भी व्यवस्था कर दी जायगी। जैन निकेतन कमच्छा का काफी अच्छा बन गया है, वहाँ, तथा अन्य कुछ कमरों में व्यवस्था हो जायगी। २-२॥ दिन की बात रहेगी। अतः यथा सम्भव सुविधाओं के लिए प्रयत्न किया जायगा।

आपने अपने २६-९-८५ के पत्र में बैठक के लिए स्थान एवं तिथि का स्पष्ट निर्देश नहीं किया है किन्तु बनारस जैसे

## संस्कृत एवं प्राकृत विभाग

हरप्रसाद दास जैन महाविद्यालय,
आरा
( मगध विश्वविद्यालय )

पत्रांक - -                                                    दिनांक - - - - -

मुझे संकेत मिला है कि आपने नवम्बर में बैठक की सूचना दी है। अतः मैंने आज ही डा० अशोक जी को पत्र लिखा है कि वे दिवाली के लिए आपको राजगीर ले जावे तथा वहीं से बनारस आने का कार्यक्रम बनावें। उनके लिए मैंने लिखा है कि १७ से २० नवम्बर के मध्य कभी भी अथवा २९-३० नव० में से जो उनकी सुविधा के अनुकूल होवे, मुझे पूर्व-सूचना दे दें। उसी को बैठक बुला ली जावेगी। इस कार्यक्रम के परिवर्तन में आपको कुछ कष्ट अवश्य होगा, किन्तु आपको हम जैसे बच्चों का भी ख्याल रखना ही है। मैं पिछली जुलाई-अगस्त से ही आपकी सेवा में निवेदन करता रहा हूँ कि अपने विश्वविद्यालय के आदेश से मुझे ३० अक्टूबर से ८ नवम्बर तक क्रमशः दिल्ली एवं अहमदाबाद की कान्फ्रेंसों में जाना है। इसीलिए उक्त यत्किंचित् परिवर्तन करना पड़ा है।

अन्य कोई आदेश-उपदेश होवे तो अवश्य लिखिए। हम लोग तो आपके आज्ञाकारी सैनिक-छात्र हैं। निरन्तर आधुनिक भद्रबाहु मानकर आपको प्रेरणा प्रदान करते आए हैं और करते रहेंगे। शेष शुभ, योग्य सेवा, पत्रोत्तर की शीघ्र प्रतीक्षा में।

नम्र आपका—

पुनश्च — आपके पते बार-बार बदलते रहते हैं। इसका क्या कारण है? क्या आजकल आप आश्रम में नहीं रहते हैं? मुझे इससे हार्दिक दुःख बना रहता है। क्या आप मेरे पिता की विनता पूर्ति हेतु मेरे साथ आरा में रहने की स्वीकृति प्रदान कर मुझे अनुगृहीत कर सकते हैं? इसे अपना सौभाग्य समझूँगा।

॥श्री॥ कलकत्ता.
20।12।84

पूज्य पंडितजी श्री फूलचन्द्रजी सि० शास्त्री,
इन्दौर

सविनय प्रणाम. बहुत लम्बा समय निकल गया आपके दर्शन का लाभ नहीं मिला।

पं० पन्नालालजी से ज्ञात हुवा आप आजकल इन्दौर रहने लग गये, स्वास्थ अब बिलकुल ठीक रहता होगा। यह पत्र मैंने इसलिये लिखा है कि- जैनगजट के ता० 27।9।84 के अंक में एक लेख "समाधान के माध्यम" शीर्षक श्री नरेन्द्र कुमारजी भावसा का दिया हुवा पढ़ा, आपने भी अवलोकन पढ़ा होगा. क्या इसमें आपने जो निर्मलकुमारजी की अपनी भाषा कुन्दकुन्द कहान को पाखंड कहकर प्रगट की है? मुझे इस पर विश्वास नहीं हुवा क्योंकि आपसे इस प्रकार के विचार इतनी ओछी भाषा में कदापि नहीं हो सकता. आप जैसे प्रौढ़ विद्वानों के विचारों की समाज कदर करती है। सहिष्णुता एवं गंभीरता से विचार प्रगट करने की आपसे सविनय अनुरोध है।

जिस महासभा के स्टेज से देवी, देहाड़ी क्षेत्रपाल आदि देव रूप में वीतराग अर्हन्त प्रतिमा के समकक्ष विराजमान कर कर [illegible] तथा सांसारिक प्रयोजन की मनौती, जिनेन्द्र भगवान की वेदी पर छत्र बांधकर, मंत्र तंत्र डोरा तावीज आदि से मनोकामना सिद्ध होगी, इत्यादि कुदेव, कुगुरु कुशास्त्रों का कभी भी निषेध या विरोध नहीं प्रगट हुवा इसी प्रचार का प्रसार करने में लगे हुए हैं उन से आपने किस आशा से

भीण्डर
16 10 87

जय गुरुदेव । सादर साष्टांग प्रणाम

आपका पत्र मीला। पढकर समाचारों से विदित हुआ। मेरे द्वारा दिल्ली से भेजा गया पत्र शायद आपको नही मीला। मैं दि. 29-8-87 को दिल्ली मे मलेरिया से पिड़ित हुआ। दो दिन बाद दस्ते प्रारम्भ हो गई। शरीर अत्यधिक असशक्त हो गया था, अत एक व्यक्ति के साथ मै भीण्डर पहुँचाया गया। भीण्डर तारिक 3-9-87 को आते हि दो दिन ग्लोकोज बोतलें चड़ी और डाक्टर ने टाइफाइड बताया। तब से करीब पुरा सीतम्बर मास टाइफाइड से पिड़ित रहा, लेकिन स्वस्थ हो जाने के बाद भी अब तक अत्यन्त दुर्बलता है। आधा घण्टा मात्र काम करने से भी बुखार आ जाने की स्थिती बन जाती है। किंचित चल फिर भी नही सकता। किसि 20-25 मीनीट बोलने से भी थकान होती है। दवाई बराबर चालु है। आप कुछ चिन्ता नही करें। क्या [illegible]

दिल्ली मे तो श्वास निकलने की स्थिती हो गई थी। वहाँ के लोगो ने सेवा भी खुब की। मुझे अब सामान्य स्थिती मे आने मे लगभग अधिकतम दो मास लगेंगे। अत: आपसे हाथ जोड़ कर प्रार्थना है। कि यदि आप जय धवला के शुद्धि पत्र के काम को दो मास बाद चालु करें तो मै अवश्य सेवा मे उपस्थित होने योग्य हो जाऊँगा।

यदि आपको किसी कारण वश जल्दी हि शुद्धि पत्र का काम पुरा करना अभिप्रेत हो तथा आपके पास मेरे द्वारा पुर्व मे प्रेसित शुद्धि पत्र गुम हो गया हो तो भी लिखें ताकि मै दुसरा भिजा दुँगा। आप जैसा आदेश दें वही शिरोधार्य करूँगा! शरीर की ऐसी परिस्थिती है! बाकि तो मै तत्काल आकर उपस्थित होता!

पुज्य माताजी को प्रणाम

गया है उनका स्वास्थ्य ठीक हो गया।
भाईसाहब अशोक जी तथा भाभीजी को
प्रणाम लिखें।

मेरा दुर्भाग्य है कि मैं विवश हूँ। मुझे आपका दर्शन श्रुतकेवली के दर्शन के समान महान् लगता है, परन्तु क्या करूँ देह से विवश हूँ आप कोई चिन्ता नहीं करें। मेरे पाप का तीव्र उदय है।

मेरी तो यह भी भावना है कि यदि जयधवला पुस्तक 16 के छपे फार्म मेरे पास आते जावें तो इसका भी शुद्धि-पत्र बन जावेगा और इस तरह सभी पुस्तकों का सामूहिक शुद्धि-पत्र ~~अभी अन्तिम पुस्तक~~ अन्तिम पुस्तक में छप जायगा। जैसा आप विचार करें। आप दोनों का आशीर्वाद का इच्छुक।

आपका पुत्र Chandulal Jain

ॐ

रुड़की 20-4-[illegible]

पूज्य गुरुवर्य श्री एवं माताजी! विनीत चरण स्पर्श।

आशा है आप स्वस्थ व सानन्द होंगे। अपरञ्च लम्बे समय से आपके स्वास्थ्य समाचार नहीं सो दिलावें। अपरञ्च, मैंने पूर्व में एक जवाबी पत्र भेजा था उसका उत्तर नहीं मिला सो अब तो उत्तर दिलाने की कृपा करावें। प्रश्न निम्न प्रकार का था:-

शंका:- ज्ञानचन्द्रजी जैनी (आफिस जी) लाहौर वालों ने कई दशक वर्ष पूर्व जैन बाल गुटका प्रथम भाग पृ० 63 पर लिखा कि — "जो सम्यक्त्व पढ़ने से हो वह भी अधिगमज सम्यक्त्व है। शास्त्र भी दूसरे का उपदेश है; किसी को जबानी समझाना या लिखकर समझाना, दोनों ही उपदेश हैं।"

परन्तु "आगर में सागर" पृ० ७४२ (ले० पं० हुकमचन्द जी भारिल्ल) पर लिखा है उसका भाव यह है कि "शास्त्राध्ययन से सम्प्राप्त सम्यक्त्व निसर्गज है।"

उक्त दो विरोधी कथनों में से कौनसा सही / सटीक / साधार / उपयुक्त जमता है; लिखकर ज्ञान मूल का दान करावें।

पूर्व का क्षायिक सम्यक्त्व सम्बन्धी उत्तर मिल गया; अत्यन्त आभारी हूँ।

इस पत्र का उत्तर दिलाने की कृपा करावें।

अनुज डॉ० अशोक जी। भाभीजी एवं गुड्डू सभी प्रसन्न होंगे। दोनों के विनीत प्रणाम व गुड्डू को शुभाशीः [illegible]

एक बार पुनः प्रार्थना है कि धवला पु० १५ के अन्त में संग्रहित सत्कर्म-पंजिका का अनुवाद आप करने की कृपा करावें। जो योग्य [illegible] चाहिए, प्रतिमाह में देने को तैयार हूँ। इस पर भी उत्तर दिलावें। चाहें तो [illegible] लिए साथ [illegible] की [illegible] [illegible] [illegible] हूँ। पुनश्च [illegible]

पूज्य गुरुवर्य सिद्धान्ताचार्य पं० फूलचन्द्र जी सिद्धान्तशास्त्री
C/o डॉ० अशोककुमार जी जैन सा०
प्रोफेसर इन फिजिक्स
पता - २०५/६ सरस्वती कुंज
रुड़की विश्वविद्यालय
रुड़की
पिन PIN
पो० रुड़की २४७६६७

भारत INDIA

DUE

ॐ दि० 9.8.87
भीण्डर-(राज०)

प्रज्ञेयगुरुवर्यश्री! विनीत चरणस्पर्श।
मैंने 30.7.87 को एक जवाबी पत्र डाला — लड़की में वह लौटकर आज कल ता० 8.8.87 को पुनः वहीं मुझे मिला। उसमें किसी सदाशयपुरुष ने उत्तर लिखा कि "A. K. Jain विदेश चले गये हैं। उनकी कोठी इस संस्थावाली है। वे एक वर्ष बाद आवेंगे।"

---

इससे अनुमान लगाकर मैं आज पुनः हस्तिनापुर पत्र दे रहा हूँ। एक बात तो यह कि आप अपने स्वास्थ्य की खबर देवें दूसरा, पूज्य माताजी के स्वास्थ्य व अक्षयचर से आराम के बारे में अवश्य-अवश्य लिखें। मेरे योग्य सेवा हो उसे अवश्य लिखें। मेरे 30.7.87 से पूर्व के पत्र तो आपको मिले ही होंगे? आपके वहाँ हस्तिनापुर में भोजन कोई बनाता है — यानी मेस चलता है या आप दम्पती को स्वयं यह कष्ट करना पड़ता है? लिखें। मैं पर्युषण में दिल्ली आऊँगा। दिल्ली ता० 28 से 6 सितम्बर 87 तक रहूँगा। मैं चाहता था कि यदि पर्युषण के बाद ता० 7 सितम्बर 87 से आप हस्तिनापुर में ही मिलें तो मैं स्वयं भी हस्तिनापुर आजाऊँ, ताकि अपनी बची हुई धवला की 5 पुस्तकों पर भी रही शंकाओं का समाधान करलूँ। यदि इस पत्र का उत्तर मुझे ता० 24 तक [24 अगस्त तक] सकारात्मक रूप से प्राप्त हो जाता है तो मैं पत्र के अनुसार ता० 25 को धवला के विवक्षित भागों को भी लेकर दिल्ली पहुँचूँगा (ताकि वहाँ से पर्युषण के बाद हस्तिनापुर आ जाऊँ) तथा यदि नकारात्मक उत्तर मिलता है या ता० 24/8/87 तक उत्तर ही नहीं मिलता है। या ता० 7/9/87 को भी आप वहाँ नहीं मिलने वाले हों; तो मैं हस्तिनापुर अपनी शंकाओं के समाधान के लिए नहीं आऊँगा। प्रत्युत्तर रूपी अमृत का पान कराके मुझ पामर पर महान् उपकार करावें। पूज्य माताजी को पुनः विनीत चरणस्पर्श

पुत्रवत्
जवाहर

भारत INDIA 15

To,
श्रीमान् सिद्धान्ताचार्य, जगद्विद्वान्, पण्डित
श्री फूलचन्द्रजी (सिद्धान्तशास्त्री सा०
C/O श्री दिगम्बर जैन मंदिर
[पुराना]
पो० हस्तिनापुर जि० मेरठ
(उ०प्र०)
पिन PIN
मु० पो० हस्तिनापुर पहुँचे

नंदलाल जैन, [illegible], रीवा, म.प्र.  11/5/87

पूज्य पंडित जी.

आपके आशीर्वाद से सब प्रसन्नता है।

मुझे विश्वास है कि अब आप स्वास्थ्यलाभ की प्रसन्न स्थिति में होंगे।

आपको स्मरण होगा कि हमने जनवरी में आपकी सेवा में पूज्य पं. जगन्मोहनलाल जी की स्मृति में निकलनेवाले स्मृति ग्रन्थ के लिए संस्मरण और 'परवार जाति के इतिहास' के अवदान के विषय में लेख हेतु निवेदन किया था। मुझे विश्वास है कि आप हमें यथाशीघ्र दोनों सामग्री भेजकर अनुगृहीत करेंगे एवं अपना आशीर्वाद प्रदान करेंगे।

आपके सहयोग से हमारा ग्रन्थ समृद्ध होगा।

श्री अशोक जी एवं अन्य परिवारजनों को हमारा यथायोग्य अभिवादन.

आपका,
न. जैन

से से. टे नं ए-57/98/जिपीए
रा से टे नं एए-240/87/जिपीए

दूरभाष · 63581

# पण्डित टोडरमल स्मारक ट्रस्ट

[ देवस्थान विभाग, जयपुर द्वारा पंजीकृत-क्रमांक 797 ]

ए-4, बापूनगर, जयपुर 302 015 (राजस्थान)

क्रमांक · ···

दिनांक 23-4-87 198

सद्धर्मप्रेमी मान्यवर पं० फूलचंदजी साहब,

सादर जय जिनेन्द्र ।

आशा है आप निरन्तर स्वास्थ्यलाभ कर रहे होंगे। कृपया अपनी कुशलता के समाचार दीजिएगा । "खानियाचर्चा की समीक्षा का समाधान" पुस्तक के 128 पृष्ठ छप चुके हैं , जिसका नमूना रजिस्ट्री द्वारा आपको भेज रहे हैं । अब मात्र 40- 50 पृष्ठों की सामग्री ही शेष बची है ।

प्रारंभ में लेखक की ओर से दी जाने वाली सामग्री भेजने के संबंध में आपसे पत्र-व्यवहार हुआ था कि यदि आपको आवश्यकता होगी तो यहाँ से किसी सहायक को भेज देंगे ताकि आप ~~मज~~/ उससे प्रारंभ में दी जाने वाली सामग्री तैयार करा सके । अब पुस्तक का मूल मैटर की छपाई का कार्य पूर्णता की ओर है अत: प्रारंभिक सामग्री की शीघ्रातिशीघ्र आवश्यकता है । क्या आप अपने स्वास्थ्य की अनुकूलता के आधार पर यह कार्य स्वयं सम्पन्न कर लेंगे या आपके पास कोई सहायक भेजा जाय? यदि किसी को भेजा जाये तो कब और कहाँ भेजना होगा- कृपया सब बातों की जानकारी तत्काल निम्न पते पर बम्बई एवं जयपुर देने का कष्ट करें ।

हम लोग ता0 3. मई को बम्बई पहुँच रहे हैं तथा 19 मई तक मलाड में आयोजित शिविर में वहाँ रहेंगे । इसके बाद ही किसी को भेजा जा सकेगा

शेष शुभ ।

भवदीय

नेमीचंद पाटनी

(नेमीचंद पाटनी)

बम्बई का पता-
आध्यात्मिक शिक्षण प्रशिक्षण समिति,
33 उद्यम बिल्डिंग, तीसरी मंजिल, रानीसती मार्ग,
नवजीवन स्कूल के सामने, मलाड (ईस्ट)
बम्बई- 400097

डॉ० फूलचन्द जैन प्रेमी
बी. २/२, रवीन्द्रपुरी, वाराणसी-५

परमश्रद्धेय पं० जी,
दि. २४।६।८८

सादर चरणस्पर्श।

आपका १२-५-८८ का पत्र पाकर अपार खुशी हुई। मेरी कई वर्षों से आपसे खुलकर बातें करने और आपके सानिध्य में कुछ समय रहने की इच्छा थी जो कि दिल्ली प्रवास में पूर्ण हुई यद्यपि मा० कम्मा जी के पास १५-२० मिनट ही बैठ सके किन्तु उतने समय में बातचीत में जो स्नेह प्राप्त हुआ उसे कभी भूल नहीं सकता, आप तो ज्ञान के सागर ही हैं अतः आपसे बातचीत में जो प्राप्त होता है वह वर्णनातीत है। ये तो आपका शुभाशीष और स्नेह है कि हम लोग जैन धर्म-दर्शन और साहित्य की थोड़ी-बहुत सेवा करने लायक बन रहे हैं। आधुनिक अपने पत्र में बहुत ही प्रेरणाप्रद बातें लिखी हैं मेरी इसी तरह की प्रारम्भ से ही इच्छा रही है कि सभी में समन्वय रहे और सुख-दुख में साथ रहें किन्तु कुछ तत्व ऐसे हैं जिन्हें ऐसा रास नहीं आता। हम तो हमेशा आप लोगों का उदाहरण देता हूँ कि आप लोगों ने ~~बनारस~~ वाराणसी में परस्पर सहयोग से कुल जैन साहित्य का इतना उपकार किया है कि उसी का परिणाम है कि हम लोगों को सुसम्पादित, एवं अनुवाद युक्त सिद्धान्त के श्रेष्ठ ग्रन्थ मिलने आज लोग लगा सके। और हम लोग नयी पीढ़ी के लोग हैं कि ~~परस्पर~~ अपने अहं के सामने सहयोग तो दूर रहा, एक दूसरे को सहन भी नहीं कर पाते। सचमुच ये हमारा दुर्भाग्य है। अन्यथा नयी पीढ़ी के इतने ज्यादा लोग ऊँचे पदों पर होकर जैन धर्म-दर्शन और साहित्य के लिए बहुत कुछ कर सकते हैं। आपने यह अच्छा सुझाव लिखा है कि १५ दिनों में हर एक के यहाँ गोष्ठी रख लिया करें। किन्तु यहाँ अहं काफी प्रबल है फिर भी मैं नये सत्र से प्रयास करूँगा। आपके द्वारा सम्पादित वर्णी

संस्थान इतना उत्कृष्ट मंच है किन्तु आपके
साक्षात् निर्देशन के अभाव में वह भी चुपचाप
समय गुजरते देख रहा है। कोई किसी प्रकार
का हस्तक्षेप तो अलग, उसके विषय में एक
शब्द भी नहीं बोल सकता। मेरी तो यही
भावना है कि पार्श्वनाथ विद्याश्रम के रूप में दिगम्बर
जैन धर्म-साहित्य के प्रचार-प्रसार एवं शोध के क्षेत्र
में अपना यह संस्थान आपने स्थापित किया था
और जिस प्रकार तन-मन-धन से अपनी भावना
है उससे भी बढ़कर आपने इसे फलीभूत किया।
अतः हम लोगों का प्रमुख दायित्व है इसके उद्देश्यों
के अनुसार इसकी प्रगति में सहायक बनने का।
मैं भी जितना बन सकेगा करूँगा भी। बस
आपका इसी प्रकार आशीर्वाद और स्नेह हम
लोगों को सदा मिलता रहे।

दिल्ली में आपसे व मेरी [illegible]
नव प्रकाशित शोध प्रबन्ध पर आपके
आशीर्वाद रूप सम्मति लिखने की बात
हुई थी। आपने पुस्तक भेजने के लिए भी
कहा था। अतः उसे भेज रहा हूँ।

पार्श्वनाथ विद्याश्रम से प्रकाशित मूलाचार
का समीक्षात्मक अध्ययन" नामक मेरा यह
शोध प्रबन्ध आपकी सम्मति और
शुभाशीष पाकर धन्य और गौरवान्वित
होगा। वैसे इस शोध प्रबन्ध करीब ४५० पृष्ठ का
है। विषय सूची संलग्न है इसी में किन्तु इसके
३२० पृष्ठ ही संकलित करके भेज पा
रहे हैं। प्रेस से इतने ही पृष्ठ उपलब्ध हो
पाये। वैसे ३२० पृ० के बाद श्रमणसंघ
शीर्षक की करीब २५ पृष्ठ की सामग्री मैंने
आपको दिल्ली में "जैनधर्म में श्रमण संघ"
नामक लघु पुस्तिका के रूप में दी थी। यह
पृ० ३२० के आगे है। जैन सिद्धान्त
शीर्षक से अभी कुछ कर्म छपना बाकी है)
आपकी सम्मति आने पर अभी शेष पुस्तक
में छपने के पर जिल्द बँधवा कर

अतः ३२० पृष्ठ से आगे उसी लघु पुस्तिका को पढ़ने का कष्ट करें।

आपकी सेवा में तुरन्त भेज देंगे। किंवा है
आप अपनी सम्मति से मुझे शीघ्र कृतार्थ
करेंगे। इसके लिए टिकट युक्त लिफाफा
इस पत्र के साथ संलग्न है।
एक कष्ट और आपको देना है वह यह
कि संस्कृत विश्वविद्यालय में मुझे सेवा करते
यह ११वाँ वर्ष है अतः मुझे सीनियर ग्रेड
मिलेगा। इसके लिए मेरे विषय में किन्हीं बुध
प्रतिष्ठित विद्वानों की शुभाशंसा माँगता है मैंने
आपका भी नाम दिया है अतः आपसे अनुरोध है
कि एक मेरे विषय में एक अनुशंसा पत्र भी
भेजने का कष्ट कीजिएगा वह इस प्रकार हो
सकता है — मैं डॉ. फूलचंद जैन प्रेमी,
अध्यक्ष, जैनदर्शन विभाग, सं. सं. वि. वि. को
पिछले २० वर्षों से जानता हूँ। इन्होंने मेरे पास
जैन धर्म-दर्शन के प्रमुख ग्रन्थों का अध्ययन
किया है। अनेक वर्षों तक हमारे संस्थान में
रहे हैं। ये जैनधर्म-दर्शन प्राकृत के
— अच्छे विद्वान हैं — — समाज को इनसे

बड़ी आशायें हैं... इत्यादि अभी भी
जो आप समझें लिखवा भिजवाने की
कृपा कीजिएगा। तारीख में समय पर
विश्वविद्यालय में जमा कर सकूँ। शेष
शुभ। योग्य सेवा सूचित कीजिएगा।
पूज्यनीया अम्मा जी को मेरी, पुत्र आदि
तथा पुष्पा, रुची, वत्स एवं अनुराग
की ओर से सादर चरण स्पर्श
पहुँचे। यहाँ आपके आशीर्वाद से हम सब
कुशल हैं आशा है आप भी आ०
अम्मा जी सहित पूर्ण स्वस्थ एवं
प्रसन्न हैं। आपका आज्ञाकारी शिष्य
फूलचन्द जैन प्रेमी.

॥ परस्परोपग्रहो जीवानां ॥ स्व. ब्र. जीवराज गौतमचंद दोशी ॥ श्री जैनं जयतु शासनम् ॥

यांचे द्वारा संस्थापित

# श्री जैन संस्कृति संरक्षक संघ

( जीवराज जैन ग्रंथमाला )

संतोषभवन फलटण गल्ली, सोलापुर-४१३००२.

जा क्रमांक. तारीख २०।३।१९८८

श्रीमान आदरणीय पं. फूलचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्री

पो. हस्तिनापुर. जि. मेरठ -

सादर जयजिनेन्द्र। आपका स्वास्थ्य कुशल चाहते हैं। आप इन्दौर से प्रतिष्ठा में गये होंगे ऐसा समझकर धवला भाग [illegible] पुस्तके वहां भेजी थी। आप इन्दौर नहीं आने से [illegible] [illegible] आप पुस्तके हस्तिनापुर भेजी हैं। अवलोकन देवें। भाग ८ शुद्धि छपाना शुरू करना है। इसलिये संशोधन जितना हुआ हो उतना ही यथाशीघ्र भेजने की कृपा करें। [illegible] में छपानेका काम देकर शीघ्र प्रकाशन करना है। इसलिये आगेका काम भी यथाशीघ्र भेज देवें। आगे भाग ८ का संशोधन भी भेज देवेंगे। उसको भी शुद्ध करना है।

तथा धवला भाग ३ में भी पं. जवाहरलालजी शास्त्रीने संशोधन भेजा है। गणितकी दृष्टिसे बहुत अशुद्धियां रह गई हैं। वे उनकी पुरानी आवृत्ति में छपायेंगे। उनकी [illegible] कर आपके निरीक्षणार्थ भेज देवेंगे। शेष शुभ।

भवदीय

नरेन्द्रकुमार शास्त्री

Phone : 282137

*Satish Kumar Jain*

20, Daya Nand Block, -
Shakarpur Extn.,
DELHI-110092.

आ० पंडितजी

सविनय चरणस्पर्श।

आपका पत्र मिल गया काफी ठीक समय पर मिल गया था, अगले ही दिन अनन्त चतुर्दशी की शोभा में सभा में उसका जिक्र कर दिया था जिसके फलस्वरूप कुछ राशि तो एकत्रित होने भी गई थी पर बहुत लोगों ने उस परिवार के बारे में विशेष जानने की जिज्ञासा व्यक्त की है, सारा परिवार की क्या अवस्था है आदि व आपसे उनका कुछ सम्बन्ध भी है क्या? मेरे बड़े भाई जो हस्तिनापुर आए थे उन्होंने भी नहीं कहा कि पं० जी का भक्त है तब तो यह सहायता अत्यन्त है पर पूरी विस्तार से बात बताओ। एक दो ने उन्होंने यह पूछवाया है कि आप कैसे क्या व कितना सहयोग चाह रहे हैं, दूसरे यहाँ पर सबका ऐसा प्रभाव था कि इनकी जो भी राशि हो उसको एक साथ न भेजकर या तो मासिक उन्हें भेजा जाए जिससे परिवार की गुजर चलती रहे, इकट्ठी राशि तो कोई एकदम ही खर्च कर दे तो ठीक नहीं रहता। यहाँ पर कुछ महिलाओं ने ऐसा कहा कि वह बहिन कैसी है, क्या कुछ आजीविका आदि कर सकती हैं क्या? यदि हाँ तो हम उन्हें एक सिलाई की मशीन या स्वेटर बुनने की मशीन आदि का प्रबन्ध कर देंगे या अन्य और कोई जो भी वस्तु चाहिए होगी वह दे दो। क्योंकि पैसा तो मिल भी ऐसा ही रहता है वस्तु अपने दैनिक जीवन में इस्तेमाल की हो जाती है। आप इस पत्र का उत्तर अभी जल्दी में ही अवश्य दे दें कि कितनी राशि का इन्तजाम करना है व किस रूप में उन्हें भेजना है लिहाजा आप कहेंगे तो अभी छुट्टियों में हम राशि लेके आएंगे।। मम्मी के बड़े भाभी की छुट्टियाँ हैं २० ता०

# भारतीय ज्ञानपीठ

18, इन्स्टीट्यूशनल एरिया, लोदी रोड,
नई दिल्ली-110003, फ़ोन 698417

साहित्यिक विकास-उन्नयन, सांस्कृतिक अनुसन्धान एवं प्रकाशन को समर्पित, भारतीय भाषाओं में सर्वोत्कृष्ट
सर्जनात्मक साहित्यिक लेखन पर वार्षिक ज्ञानपीठ पुरस्कार प्रवर्तक संस्था

डॉ० गोकुल प्रसाद जैन
उप निदेशक

प्रकाशन/1321 23 जून, 1989

श्रद्धेय पंडितजी,

आपका पत्र मिला। हम आपके आभारी हैं कि आपने "सर्वार्थसिद्धि" के संशोधन को आषाढ़ के अन्त तक पूरा कर देने के लिए अपनी स्वीकृति दे दी है। इसका जो भी संशोधन का पारिश्रमिक बनेगा वह तथा पुराने हिसाब की जो राशि आप बतायेंगे उसके भुगतान की व्यवस्था कर ली जायेगी।
अगले आठ-दस दिन में डॉ० गुलाबचन्द्र आपके पास पहुँचेंगे।

वर्ण जाति और धर्म की दो प्रतियाँ अलग रजिस्टर्ड डाक से भिजवाई थीं यदि नहीं मिली हों तो कृपया सूचित करें ताकि उन्हें भिजवाने की व्यवस्था कर सकूं।

आशा है, आपका स्वास्थ्य ठीक चल रहा होगा।

सादर,

आपका,
[हस्ताक्षर]
(गोकुल प्रसाद जैन)

पं० फूलचन्द्र शास्त्री सिद्धान्ताचार्य
श्री दिग० जैन पुराना बड़ा मन्दिर
हस्तिनापुर (मेरठ)

BHARATIYA JNANPITH 18, INSTITUTIONAL AREA, LODI ROAD, NEW DELHI - 110003

# अशोक कुमार जैन

साहू जैन, 7 बहादुरशाह जफर मार्ग, नई दिल्ली-110002 फोन 3317617, 3312277

अगस्त 2, 1991

प्रिय अशोक,

आदरणीय पं·फूलचन्द्रजी के स्वास्थ्य के विषय में जान कर चिन्ता हुई। इसमें कोई सन्देह नहीं कि वे न केवल जैन दर्शन के मर्मज्ञ विद्वान और प्रकाण्ड पण्डित हैं अपितु अपने उदार विचार और सेवा के कारण समाज के भी गौरव हैं। वे वय और ज्ञान दोनों में ही वृद्ध हैं। आप और आपकी पत्नी पण्डितजी की निरन्तर सेवा में लगे हैं इसे मैं एक पुत्र के लिए सौभाग्य की बात मानता हूं। बड़े जनों की छत्र-छाया जब तक रहती है परिवार में स्नेह का सुखद वातावरण बना रहता है। पर अवस्था की गति को कोई नहीं रोक सकता। काल क्रम से शरीर अपने धर्म को निभाते हुए जर्जरता को प्राप्त होता ही है लेकिन यह बहुत प्रसन्नता की बात है कि पण्डितजी 91 वर्ष की इस आयु में भी मन और मस्तिष्क दोनों ही दृष्टि से शान्त और स्वस्थचित हैं। यह धर्म के प्रति उनकी आस्था का फल है। ईश्वर से मेरी यही प्रार्थना है कि समाज के इस महामनीषी विद्वान को शीघ्र स्वास्थ्य लाभ हो। कृपया उन्हें मेरा प्रणाम कहें।

आपका,

(अशोक कुमार जैन)

डा·अशोक कुमार जैन
209/6 सरस्वती कुंज
रुड़की- 247 667